कर सकते। उत्तर प्रदेश के एक कॉग्रेसी, जिन्होन बिजनोर के उपचुनाव म स्वय जाकर मायावती की गजना देखी ओर सुनी थी, उन्होने कहा था कि उन्होन ता हमारे मुख्यमत्री वीर बहादुर सिह की छवि का ही कम नही किया, बल्कि उसे धक्का भी पहुँचाया।

राजनीतिज्ञो क बीच इस पर भी चचा हाती कि व कोन ह। कुछ क लिए जवाब आसान था तो कुछ के लिए कटिन ओर गभीर भी। अटल बिहारी वाजपयी और वी पी सिह उन्ह अभी भी पुरान नाम स पुकारत थ। व उन्ह डी एस फार (दलित शोपित समाज सघप समिति), के नाम से बतलात। दलिता क सघप का जा अगला (बामसेफ के बाद) पडाव था। हालॉकि अप्रेल 1984 म बहुजन समाज पार्टी का नियमत गठन हा गया था। लेकिन बहुजना की इस बहुजन समाज पार्टी का स्वीकार करने के हक मे सवर्णो के खेमे मे से अभी कम नेता थ।

आशुतोप मिश्र लिखते हे कि खुद काशीगम "एक ऑख क बदल दा ऑख निकालने ओर 'हिजडा सरकार' से निपट लने की घोपणाएँ अक्सर करते रहते ह। उनके अखबार मे फूलन देवी को प्रतिशोध की देवी के तोर पर पेश किया जाता हे। जिनके काम को हर जगह दुहराया जाना चाहिए।" माच, 1987 के उपचुनावा मे बसपा न इतनी तेजी ओर ताक्त से जातिवादी जहर फेलाया कि रातोरात धुर्वीकरण हो गया। उस दोर मे ही **'ब्राह्मण की बोली, ठाकुर की गोली** ओर **बनिये की झोली'** छीनने का इरादा जाहिर हुआ ओर **'बामन-बनिया-ठाकुर चोर, बाकी सब हे डी एस फोर'** की घोपणा हुइ।

सडे के विशेप अक मे छपी कवर स्टारी के अनुसार काशीराम की तथा विशष तोर पर मायावती की तो सभी राजनेतिक सभाओ मे यह कहा जाता था कि उनकी सभा मे अगर कोइ सवर्ण जाति का व्यक्ति हो तो वह अपने-आप उठकर सभा से बाहर चला जाए। अन्यथा उसे लाठियो और पत्थरो से पीट-पीटकर बाहर कर दिया जाएगा।

इसी पृष्ठ के अगल अध्याय मे नारो के बारे मे लिखा होता हे कि—**तिलक, तराजू ओर तलवार, इन पर मारो जूते चार,** दूसरा नारा देखे, **"राम को फेको नदिया में, भीम को लो कधिया में, वोट हमारा, राज तुम्हारा, नहीं चलेगा, नहीं चलेगा।"**

अजय भारती जब एक साक्षात्कार मे काशीराम से यह पूछते है कि आपकी बातो से तो ऐसा लगता हे कि आप देश मे वग-सघर्ष छिडवाकर मानेगे, क्या यह एक खतरनाक लक्षण नही है? उत्तर मे काशीराम बतलाते है कि जब दलित मारे जाते है तो लोग मान लेते है कि कुछ कीडे-मकोडे मर गए है। मे सोचता हूँ कि लोकतत्र मे इस डर से चुप नही बैठना चाहिए कि वर्ग-सघर्ष छिड जाएगा। वग-सघर्ष की चिता उनको करनी चाहिए, जिनका वश नाश हो जाएगा। उन लोगो को यह भी सोचना चाहिए कि यदि कुल जनसख्या के 85 प्रतिशत हमारे लोगा मे से 15 प्रतिशत मर भी गए, तो भी 70 फीसदी बच जाएँगे, किंतु यदि वर्ग-सघष मे 15

प्रतिशत सवर्ण मारे गए तो उनका समूल नाश हो जाएगा।

काशीराम इस बात को स्पष्ट करते हुए यह भी कहते हे कि सवर्णो ने क्या कभी यह साचा हे कि जिनका वह अपनी रक्षा के लिए इस्तेमाल करते है वे किन जातिया के ह⸗ उनम से अधिकाश दलित ओर यादव आदि जातियो से सबधित ही हात हे। यदि कल उन्होने सवर्णो के हाथो इस्तेमाल हाने की जगह उनके खिलाफ हथियार उठा लिए तो क्या होगा?

बहुजन समाज पार्टी ने माच, 1991 मे राजधानी के वोट क्लब पर रैली का आयाजन कर चुनावी मुद्दो की रूपरखा रखी। रेली म आए लोगो को सबोधित करते हुए काशीगम ने कहा कि हम समाज व्यवस्था, अथव्यवस्था आदि सभी व्यवस्थाओ म बदलाव लाना चाहते ह ओर जब तक इन नेताओ की कुर्सियॉ नही हिलेगी तब तक बदलाव नही आएगा। वी पी सिह की आलोचना करते हुए उन्होने कहा था कि वी पी सिह सामाजिक न्याय की बात करते है, हम सामाजिक परिवर्तन की बात करत हे लेकिन वी पी सिह सामाजिक न्याय दिला पाऍगे ऐसी उम्मीद नही हे। सामाजिक परिवतन एव आथिक मुक्ति को अपना चुनावी मुद्दा बताते हुए काशीराम न चुनावी नारा दिया कि जो **जमीन सरकारी है, वो जमीन हमारी है।**

अपनी चुनावी रणनीति को लोगो के सामने रखते हुए उन्होने बतलाया कि बहुजन समाज पार्टी सभी 543 सीटो के लिए अपने उम्मीदवारो को चुनाव मैदान मे उतारेगी।

वोट क्लब पर आयोजित इस रैली मे भाग लेने के लिए लगभग सभी राज्यो स डेढ-दा लाख के करीब लोग आए थे। इनमे बडी सख्या म महिलाऍ भी बच्चो समत आई हुई थी। पर रैली मे कुल मिलाकर पजाब, उत्तर प्रदेश व मध्य प्रदेश बिहार से आए लोगो की सख्या अधिक थी। रेली मे बहुजन समाज पार्टी के 3 सासद व तरह विधायक भी उपस्थित थे।

राजनेतिक दृष्टि से इस रैली का प्रभावपूर्ण असर हुआ। दलित राजनीति मे जहॉ काशीराम ओर मायावती दोनो का कद बढने लगा था। वही अन्य पार्टियो मे दूसरे दलित नेताओ का राजनैतिक वजन घटने लगा था।

## सागठनिक ढॉचा और प्रचार की विधि

देखा जाए तो इस चुनावी कामयाबी के पीछे काशीराम का कठोर परिश्रम ओर अपने जनाधार के सतत सपर्क मे रहने की खूबियॉ मुख्य थी। उन्होने निरतर प्रचार यात्राऍ की लोगो से मुलाकात ली ओर आदोलनकारी कायक्रम किए। बहुजन समाज पार्टी की सगठन शैली उन्होने अपने आदोलन की व्यावहारिक जरूरतो के आधार पर निधारित की, न कि पार्टी बनाने की किसी पूवस्थापित शैली के आधार पर।

बसपा का गठन करने हेतु पूरे देश को सौ डिवीजनो मे बॉटा गया। सारे देश

मे माढे तीन हजार से ज्यादा बसपा दफ्तर खोले गए। पार्टी का मुख्यालय दिल्ली मे रहा और काशीराम उसके निर्विवाद प्रमुख बन। शुरू मे कोइ ओर पदाधिकारी था ही नही। सभी पार्टी के कायकत्ता थे। तकनीकी रूप से अध्यक्ष सही, पर काशीराम स्वय को भी कायकत्ता कहना पसद करत थे। प्रातीय ओर स्थानीय स्तर पर पार्टी के प्रमुख कायकत्ता को सयोजक कहा जाता था। शुरू म प्रातीय कायालय नही खोले गए थ, लेकिन बाद म उत्तर प्रदेश जेसे राज्या म आर अन्य कुछ राज्या म प्रातीय कायालय स्थापित हुए। काशीराम के बयान, उनके द्वारा लिखित पर्चो, आदालन के दोरान की गइ घोपणाओ, विभिन्न राष्ट्रीय समस्याआ पर की गइ उनकी टिप्पणिया से ही इन आवश्यकताओ की थोडी-बहुत भरपाइ हो पाती हे। पूरी पार्टी पर काशीराम का कठोर नियत्रण रहता हे।

काशीराम हर मडल को एक मडलीय सयोजक के आधीन रखते थे। इसकी नियुक्ति करते समय काशीराम साफ कर देते थे कि सयोजक की जवाबदही सीधे उनके प्रति होगी। उसे बामसेफ वाला की मदद से अपना काम करना हाता ह। जिला इकाइ का सयोजक भी काशीराम नियुक्त करत हे। वह भी सीध उन्ही के प्रति जवाबदह रहता हे। ओर बामसेफ वालो की मदद से बसपा के लिए नए सदस्य भर्ती करता हे। तहसील ओर ब्लाक स्तर पर भी दफ्तर खोले गए हे। तहसील सयोजक की नियुक्ति करते समय काशीराम जिला ओर मडलीय सयोजक से परामश लेते ह। ब्लाक सयाजक नियुक्त करने का अधिकार मडलीय ओर जिला सयोजक के पास रहता हे।

बसपा की एक अनुसधान शाखा रही। इसके सदस्य कुछ स्थायी ओर अस्थायी रहते हे। जरूरत पडने पर इसकी उप कमेटियॉ भी बनाइ जाती थी। यह नीतिगत निणय लेने या अनुमोदन करने के अलावा जातीय इतिहास की खोज मिथको का निमाण एव इतिहास की व्याख्या और बसपा के साहित्य का निमाण करती थी। इसी प्रकार मडल या जिला स्तर पर भी रिसर्च विग होते हे, जो राष्ट्रीय शाखा के अनुरूप ही काय करते हे। इसमे सदस्यो की नियुक्तियॉ मडलीय सयोजक द्वारा की जाती हे। बसपा के पास अपना एक खुफिया विभाग भी है। यह सूचनाऍ प्राप्त कर पार्टी अध्यक्ष के पास तक पहॅुचाता है। सूचनाऍ जमा करने की मुख्य भूमिका बामसेफ के सदस्य अदा करते है। चोबीस घटे के भीतर अन्य पार्टियॉ या सरकार क्या करती है, हमे इसकी सूचना मिल जाती हे। हमारे आदमी हर विभाग मे हे, जो हमे सूचनाऍ देते रहते है। पार्टी के पास अपने सुरक्षा गाड है। पार्टी सम्मेलनो मे इसी सुरक्षा गार्ड को तेनात किया जाता हे। पुलिस विभाग की सहायता नही ली जाती। पुलिस यदि सुरक्षा की दृष्टि से सम्मेलन के परिसर के अदर प्रवेश कर जाती हे तो उससे पार्टी स्वयसेवक अनुरोध करते है कि वह सम्मेलन क्षेत्र से बाहर चली जाए, क्योकि हम अपनी सुरक्षा खुद कर लेगे। सुरक्षा गाड गारटी देते हे कि कोइ किसी प्रकार से कानून-व्यवस्था भग नही करेगा। पुलिस की सहायता न लेने के पीछे एक मनोवेज्ञानिक

कारण हे। पुलिस की सहायता न लेकर बसपा यह सिद्ध करती है कि उत्पीडित वर्ग मे साहस है, क्षमता है, और वह आत्मरक्षा कर सकता हे।

सुरक्षा गार्ड की स्थापना के पीछे एक उद्देश्य सवर्णो की हिसक कार्रवाइयो का उत्तर देना भी है। सुरक्षा गार्ड का सदस्य बनने की कोई निश्चित योग्यता नही हे फिर भी शारीरिक रूप से पुष्ट तथा साहसपूण व्यक्ति को मडल या जिला सयोजक इसमे नियुक्त करता हे। जिला स्तर पर इस विग का एक प्रमुख हाता हे। जिसकी नियुक्ति सीधे काशीराम द्वारा की जाती हं। गार्डो को दिए गए निर्देशो मे कहा जाता ह कि आप लोग ईट का जवाब पत्थर से दे। सुरक्षा गार्ड नीले रग का पेट तथा सफद शट पहनते है। उनके हाथ मे लाठी होती हे। बदूक किसी सुरक्षा गाड के पास नही होती। सुरक्षा गार्ड सम्मेलन के चारो तरफ हाते हे तथा मच के आसपास घरा बनाए रहते है। काशीराम के सम्मेलन क्षेत्र मे आते-जाते समय सुरक्षा गार्ड मुख्य द्वार से मच तक पक्तिबद्ध ढग से दोनो किनारो पर खडे हो जाते हे। काशीराम उनके बीच आते-जाते हे।

बसपा का सदस्य बनने के लिए पहले समाज या क्षेत्र मे काम करना पडता हे। आवेदक की योग्यता और निष्ठा का परीक्षण किया जाता हे। सदस्य बनन के लिए किसी एक बसपा सदस्य के ओपचारिक अनुमोदन की आवश्यकता होती है। आपचारिक रूप मे सदस्यता जाति निरपेक्ष हे, परतु प्रारभ मे व्यवहारत ऊँची जातियो को पार्टी का सदस्य नही बनाया जाता था। बसपा वालो को उनसे किसी प्रकार का सबध रखने की अनुमति नही थी। **काशीराम कहते थे कि उच्च जाति के लोग पार्टी में शामिल हो सकते है, लेकिन वे नेतृत्व ग्रहण नहीं कर सकते।** नेतृत्व दलितो क हाथ म ही रहेगा, *"उच्च जाति के लोग हमसे कहते है, कि हमको क्यो नही लेते। मे कहता हूँ कि आप सभी पार्टियो मे नेतृत्व कर रहे है। यदि आप हमारी पार्टी मे सम्मिलित होते हं, तो यहाँ आप परिवर्तन को रोक देगे। उच्च जाति के लोगो को पार्टी मे लेन मे मुझे भय हे। वे यथास्थितिवादी होते हें तथा नेतृत्व ग्रहण करने की कोशिश मे सदा रहते हे। इससे वे हमारी व्यवस्था परिवर्तन की प्रक्रिया को रोक देगे। जब भय दूर हो जाएगा, तो उन्हे भी पार्टी मे ले लूँगा।"*

15 अगस्त, 1988 से 15 अगस्त 1989 के बीच काशीराम ने पॉच सूत्रीय सामाजिक रूपातरण आदोलन चलाया। ये पॉच सूत्र थे आत्मसम्मान के लिए सघर्ष, मुक्ति के लिए सघर्ष, समता के लिए सघष, जाति उन्मूलन के लिए सघर्ष ओर विभाजित समाज को भाइ-चारे से जोडने के लिए सघष एव 85 फीसदी भारतीय जनता के ऊपर अस्पृश्यता, अन्याय, अत्याचार ओर आतक थोपने के खिलाफ सघप। काशीराम ने इसके लिए साइकिल यात्राओ की अनूठी विधि निकाली ओर देश के पॉच क्षेत्रो से पॉच साइकिल यात्राएँ निकाली। 17 सितवर, 1988 को कन्याकुमारी से इवी रामस्वामी नाइकर पेरियार के जन्मदिन पर पहली यात्रा शुरू हुइ। दूसरी यात्रा कोहिमा

स चली। तीसरी कारगिल से। चोथी पुरी से आर पॉचवी पारबदर स चली। य सभी यात्राएँ 27 माच, 1989 को दिल्ली पहुँचकर आपस मे जुड गइ। काशीराम न 1989 म पूरे देश म घूम-घूमकर छह सम्मेलन किए। 10 सितबर का मुरादाबाद म पहला सम्मलन हुआ जिसके केंद्र मे मुसलमान थ। 13 का दिल्ली म अनुसूचित जातिया का सम्मेलन हुआ। एक अक्टूबर को कानपुर मे पिछडे वर्गो का सम्मलन आयोजित किया गया। 8 अक्टूबर का लुधियाना म सिखा का सम्मलन हुआ। 15 अक्टूबर का बिलासपुर म अनुसूचित जनजातियो का सम्मलन हुआ ओर फिर बगलूर म बसपा न इसाइयो का सम्मेलन किया। इन सम्मेलना का मुख्य सदेश था कि मुसलमान, दलित, सिख पिछडे, इसाइ ओर आदिवासी कवल बसपा क साथ जुडकर ही सुरक्षा प्राप्त कर सकत ह।

1989 के लोकसभा ओर विधानसभा चुनावा म बसपा न स्वतत्र रूप स उम्मीदवार लडाए ओर तीन सासदा (दो उत्तर प्रदश आर एक पजाब स) आर 15 विधायका को उत्तर प्रदेश ओर मध्य प्रदेश से जिताने म सफलता प्राप्त की। काशीराम ने दावा किया कि उनके उम्मीदवारो न 31 निवाचन क्षेत्रा मे नबर दो पर रहन का श्रय प्राप्त किया हे, इसलिए उसकी जीती हुइ तीन सीटा के आधार पर ही उनकी ताकत का आकलन नही किया जाना चाहिए। वसे 1989 म बसपा की ससद म प्रथम उपस्थिति मानी जा सकती ह। आलाक मोहन अपन लेख म सकेत करत ह कि 1989 के चुनाव मे ही बसपा क हिस्से मे 13 विधायक आए तो उन दला की ऑखा की किरकिरी साबित हुए, जो बसपा स बहुत पहल बने थे। लकिन 1990 म जब पूरे देश मे मध्यावधि चुनाव हुए तो उसमे बसपा की उत्तर प्रदेश मे विधायका की सख्या घटकर भले ही 12 रह गइ हो, लकिन प्राप्त मतो के प्रतिशत मे जरूर वृद्धि हुइ।

इस चुनाव मे काशीराम न एक ओर दिलचस्प प्रयोग किया। व अमठी निवाचन क्षेत्र मे राजीव गॉधी के खिलाफ खडे हो गए। विपक्ष ने राजीव गाधी का मुकाबला करने के लिए महात्मा गॉधी के पोते राजमोहन गॉधी को उतारा। एक बड समाचार पत्र समूह के मालिक ने राजमोहन गॉधी के चुनाव अभियान को चलाने मे विशेष योगदान किया। इलाहाबाद उपचुनाव के बाद यह दूसरा मोका था जब काशीराम अपनी विशिष्ट ताकत को राष्ट्रीय राजनीतिक मच पर पश कर सकते थे। विपक्ष न चुनाव मे बहुत जोर बॉधा और समाचार माध्यमो ने जो छवि पेश की, उससे लगा कि राजीव गॉधी के हारने की सभावना भी हे। इस बिदु पर पहुँचकर काशीराम ने महसूस किया कि अगर राजीव हार गए तो विपक्ष को इसका बहुत ज्यादा लाभ होगा ओर देश मे सत्ता का शक्ति सतुलन गडबडा जाएगा, जिसका नुकसान भविष्य मे बसपा जसी ताकतो को हो सकता हे। उनकी मान्यता थी कि कॉग्रेस ओर विपक्ष मे जितना नजदीकी सघर्ष होगा उतना ही बसपा को लाभ होगा। ऐसे म काशीराम

ने नया पेतरा लिया और अमेठी मे अपनी उम्मीदवारी पर जोड डालना बद कर दिया। एक तरह से उन्हाने राजीव गॉधी को जीतने मे मदद की। उन पर कॉग्रेस से सॉठ-गॉठ का आरोप भी लगा, लेकिन अपनी रणनीति का खुलासा करते हुए उन्हाने सफाइ दी, *"मने अपना पक्ष उभारने के लिए राजीव गॉधी के खिलाफ चुनाव लडा, लेकिन मे उन्हं चुनाव हराना नही चाहता था। क्योकि उससे तो विपक्ष को बहुत ज्यादा फायदा हो जाता।* इलाहाबाद ओर अमेठी क चुनावो मे बसपा की भूमिका क बार मे कहा जा सकता हे कि भारतीय राजनीति मे उस सक्रमणकाल मे उसने पहले कॉग्रेस को हरवाने मे ओर फिर विपक्ष की बढत का रोकने मे भूमिका निभाइ। इलाहाबाद स विश्वनाथ प्रताप सिह की जीत भी प्रतीकात्मक थी ओर अमेठी मे राजमोहन गॉधी की उम्मीदवारी भी। इन दो प्रतीक सघर्षो को चुनकर बसपा ने बहुजन समाज को सदेश दिया कि वह भविष्य म किस तरह की राजनीति करने जा रही हे। यह शक्ति सतुलन की राजनीति की आहट थी जो यह बताती थी कि उत्पीडित वग का वोट अब पहले की तरह इस या उस पक्ष मे नही पडता, वरन भविष्य की समझी-बूझी योजना के मुताबिक ऊँची जातियो का प्रतिनिधित्व करने वाली पार्टिया के आपसी सतुलन से भी खेलता हे।

1990 म बसपा ने अम्बडकर जन्म शताब्दी मनाने के लिए 130 दिन लबी प्रचार यात्रा आयोजित करने का निश्चय किया। यह यात्रा 13 प्रमुख राज्यो से गुजरती थी। इसमे काशीराम जहॉ-जहॉ गए, दलित ओर अतिपिछडो की भीड उनके चारा ओर उमड पडी। 6 दिसबर, 1990 को अम्बेडकर की पुण्य तिथि के अवसर पर काशीराम **'सामाजिक रूपातरण वाहन'** मे सवार हुए। स्थान था भारत का दक्षिणी सिरा कन्याकुमारी। इस वाहन मे एक स्वागत कक्ष  एक शयन कक्ष, एक शोचालय ओर एक स्नान घर था। इसमे एक जेनरेटर, प्रकाश प्रणाली और माइक्रोफोन सिस्टम भी फिट था। तमिलनाडु, केरल, कर्नाटक, आध्र प्रदेश, महाराष्ट्र, मध्य प्रदेश, उत्तर प्रदेश, हरियाणा, पजाब, हिमाचल प्रदेश, जम्मू और कश्मीर व चडीगढ होते हुए यह प्रचार यात्रा अम्बेडकर के जन्म-स्थान महू पर पहुँची। काशीराम ने 130 दिन लबे इस दौरे का निर्देशन स्वय किया। 15 माच, 1991 को जब यह प्रचार यात्रा नई दिल्ली के वोट क्लब मैदान पर पहुँची तो उसके स्वागत मे जबरदस्त रैली हुई। बहुजन समाज रैली मे उमड पडा। यह एक बहुत बडी कामयाबी थी।

सगठक अपने सपादकीय मे लिखता है—1989 मे बहुजन समाज बडे पैमाने पर तैयार होता नजर आया ओर नारा देने लगा कि 'ससद चलो—अपने पेरो पर चलो' तो कॉग्रेस ने अपनी कमजोरी को महसूस करते हुए कॉग्रेस से ही निकली दूसरी टीम 'राष्ट्रीय मोर्चे' (जद, भाजपा, जनता पार्टी व साम्यवादियों) को यह जिम्मेदारी सोप दी गइ, जिनका नेतृत्व विश्वनाथ प्रताप सिह ने प्रधानमत्री बनकर सॅभाला। ब्राह्मणवादियो को मालूम था कि विश्वनाथ प्रताप सिह इस जिम्मेदारी को लबे समय

तक नही निभा सकेंगे, तो भाजपा को यह जिम्मेदारी सोपने के दृष्टिकोण से उसको अपनी शक्ति बढाने का मोका दिया। भाजपा के प्रति लोगो मे कितनी आस्था हे इस बात को जानने व समझने के लिए 25 सितबर, 1990 को सोमनाथ (गुजरात) स रामरथ यात्रा निकाली, जिसमे भाजपा के राष्ट्रीय अध्यक्ष आडवाणी उस रथयात्रा पर सवार होकर 30 अक्टूबर, 1990 को अयोध्या पहुँचने के लिए रवाना हुए और वहॉ पहुँचकर बाबरी मस्जिद-राम जन्मभूमि विवादित स्थान पर राम मदिर बनवाने क लिए कार सवा शुरू करनी थी। भले ही जनता दल के मुख्यमत्री लालू प्रसाद यादव ने 23 अक्टूबर, 1990 को रथयात्रा समस्तीपुर (बिहार) मे ही रोक ली ओर भाजपा ने केन्द्र की सरकार से अपना समथन वापस लेकर 7 नवबर, 1990 को विश्वनाथ प्रताप सिह की जनता दल सरकार गिरा दी, लेकिन उसी जनता दल के अदरूनी सहयोग से बाद मे भाजपा की चार राज्या म सरकार बनवा दी गयी तथा कद्र म फिर कॉग्रेस की सरकार बन गई। इसके बाद कॉग्रेस की कमजोरी का फायदा उठाते हुए भाजपा ने उत्तर प्रदेश म अपनी राज्य सरकार की मोर्चवदी से आखिरकार 6 दिसबर 1992 को बाबरी मस्जिद को ढहाकर लोगो की अपने प्रति आस्था का जायजा लेने का प्रयास किया। इस दोरान कॉग्रेस ने अपने बचाव को ध्यान मे रखते हुए भाजपा के चार राज्यो (उत्तर प्रदेश, मध्य प्रदेश राजस्थान व हिमालच प्रदेश) की सरकारे भी बखास्त कर दी।'

बहुजन सगठक के इस सपादकीय से इतना ता स्पष्ट ही हे कि तत्कालीन परिस्थितियो मे सवण नेताओ के द्वारा किस तरह की अलोकतात्रिक राजनीति करने की प्रक्रिया जारी थी।

## विचारधारा

काशीराम ने पार्टी साहित्य प्रकाशित करने पर काफी जोर दिया। पहले वे **ऑप्रेस्ड इडियन** नामक अग्रेजी पत्रिका निकालते थे। बाद मे उन्होने **बहुजन सगठक** साप्ताहिक निकालना शुरू किया। इनके अलावा अन्य भाषाओ मे क्षेत्रीय स्तर पर भी पत्र-पत्रिकाओ का प्रकाशन आरभ हुआ। प्रकाशन शाखा बसपा का एक मुख्य अग रहा है। इसका मुख्य कायालय दिल्ली मे हे जहॉ से ॲग्रेजी ओर हिदी मे प्रकाशन होता हे। भाषाओ के प्रकाशन का दायित्व भाषावार प्रातो की शाखाओ को सोपा गया। बुद्धिजीवी सक्रिय कार्यकत्ताओ, कम-से-कम स्नातक योग्यता वाले कार्यकर्त्ताओ ओर प्राय एक से अधिक भापाओ का ज्ञान रखने वाले कार्यकर्त्ताआ को प्रकाशन ब्राच से जोडा गया हे। मुख्य सपादक काशीराम हे। एक सपादकीय मडल हे जो सपादकीय लिखने के साथ विषयवस्तु का निर्धारण भी करता हे। क्षेत्रो मे समाचारो के सकलन के लिए इसके अपने पत्रकार ओर छायाकार हे। आमतोर पर ये समाचार काशीराम के भाषण, बसपा तथा उसके अन्य सगठनो से सबधो, तथ्यो, बेठको, इत्यादि

तथा दलित वग की उपलब्धियो तथा उसके उत्पीडन से सबधित होते है। इस पत्र को मडल कायालया तथा जिला कायालयो पर भेजा जाता है। वहाँ से अन्य स्थाना को वितरण होता ह। पत्र डाक द्वारा सीधे मँगाया जा सकता है। आदोलन से सबधित ज ही सदस्य पत्र प्राप्त करने के अधिकारी होते है, जिन्हाने पत्र सदस्यता शुल्क जमा किया हाता हे। पत्र आम बाजार के लिए वितरित नही किया जाता हे।

**बहुजन सगठक** अपन बारे मे य बाते कहता हे *यह अनुसूचित जाति जनजाति अन्य पिछडा वग एव अल्पसख्यक समुदाय की समस्याओ को उजागर करता तथा समाधान बताता ह। यह समता, स्वतत्रता, बधुत्व एव न्याय पर आधारित सामाजिक व्यवस्था क निमाण मे व्यस्त ह। इतिहास एव खोजपूण तथ्यो द्वारा दलित शोपित समाज म निभाकतापूवक समता साहस स्वाभिमान, साहचर्य सद्गुण एव सद्भाव रहना है। दलित शापित समाज को उनके, अधिकारो एव कत्तव्यो के प्रति सचेत कर राजनीतिक चतना पेदा करता हे। बहुजन समाज के प्रति रचे जाने वाले षड्यत्रा का भडाफाड आर बचाव का उपाय बताता हे। दलित-शोषित समाज को मुक्ति दिलान वाल सता, महात्माओ आर महापुरुषो के सस्मरण छापकर उनकी कृतिया का स्मरण करता ह बहुजन समाज का सपूण पथ प्रदशन करता हे। रूढियो एव पाखडो, छल, दभ द्वपा का छिद्रान्वेपण तथा यथास्थिति का घोर विरोध एव प्रगतिशील विचारा का प्रनिपादन करता ह। लोकतत्र क' प्रचारक हे धमनिरपेक्षता का प्रबल प्रतिपादन करता ह। यह समाचार पत्र नही, विचार पत्र है। महिला मुक्ति का उद्घोषक ह, वतमान आय अनाय सघष मे अनार्यो का शक्तिशाली अस्त्र है।*

***बहुजन सगठक** मे दलितो के सामाजिक इतिहास, ब्राह्मण धम से सबधित अन्यायपूण तथ्या तथा दलितो की दलित स्थिति का, कविता, लेख, कहानी, नाटक के माध्यम से चित्रण भी होता ह। यह अपने-आपमे एक साहित्य हे। ऐसा साहित्य, जिसमे वतमान के अनुभव के साथ भूत का इतिहास तथा भविष्य का आकलन सम्मिलित ह जिसमे ब्राह्मणवाद और गाँधीवाद की कटु आलोचना है, दासता का चित्रण ओर विद्रोह की अपील है, आत्म गोरव ओर अस्मिता पर बल हे। साथ ही इसमे भातिकवाद ओर मानवतावाद की प्रधानता है। **बहुजन सगठक** मे छपने वाले विपय इस प्रकार ह—ब्राह्मणवादी व्यवस्था मे बहुजनो की हानिकारक स्थिति तथा इस व्यवस्था स सघष करने वाले फुले, शाहू महाराज, पेरियार तथा अम्बेडकर के विचारो तथा आदोलनो का वर्णन, काशीराम के विचारो, भाषणो का वर्णन और उनके आदोलन सबधी जानकारी, दलित-शोषितो के उत्पीडन का वर्णन अथवा सवर्णो के अत्याचार सबधी समाचार। बहुजन समाज की विभिन्न जातियो एव वर्गो का गौरवमय इतिहास।*

बकोल अभय कुमार दुबे इस चित्रण मे अधिकाश मिथक होता हे आय-अनाय सघष का वणन, अनार्यो की सभ्यता का वणन तथा मूलनिवासियो की एकता पर

बल। इस सामग्री मे व्यक्तिगत व्यथा की ही अभिव्यक्ति नही होती, बल्कि समाज व्यवस्था के प्रति आक्राश भी व्यक्त होता हे। इसे पढकर लगता हे कि दलित मन का समाज के स्वरूप ओर परिवतन सबधी सेद्धातिक विवेचन ओर विश्लेषण की चाह नही हे। अपने आसपास के समाज के लोग किस प्रकार जीवन भुगतते हे, इसका असली चित्रण वह चाहता हे। **बहुजन सगठक** मे उसके लिए दलित जातियो की वतमान सामानिक-आथिक स्थिति उनकी सामाजिक रूढियॉ ओर रहन-सहन, जाति व्यवस्था आर जातीय कट्टरता एव उत्पीडन, उनकी प्रगति मे बाधक ब्राह्मणवाद के बार म उनका दृष्टिकोण अथवा ब्राह्मणो, सवर्णो अथवा आर्यो का षड्यत्र, दलित महिलाआ की स्थिति, शासन-प्रशासन म दलितो की स्थिति का तथ्यात्मक, यथाथ वणन पश किया जाता ह। कविताआ ओर कहानिया की मूल प्रवृत्ति विद्रोह की हाती ह। भापा म तिरस्कार के भाव प्रबल रहते हे। कहानियो मे सामानिक ओर राजनीतिक प्रश्न अधिक हात ह। जीवन के आलेख की अपेक्षा वतमान जीवन क सघप का अकन अधिक हाता हे। **बहुजन सगठक** की भापा आक्रोश की परिणति मे दलितो को अस्मिताबोध भी कराती ह। उसका लक्ष्य हे कि अस्मिता की खोज दूसरो द्वारा नही, अपनी पहचान अपन-आप हानी चाहिए। इस साहित्य से स्पष्ट हे कि दलित समस्या कवल आथिक समस्या नही ह, अपितु वह सामाजिक-सास्कृतिक समस्या अधिक हे। **बहुजन सगठक** कहता हे कि ''सपूण साहित्य पर थोडे से ब्राह्मण ओर क्षत्रियो का अधिकार रहा हे। शेष बहुजन समाज को इससे वचित रखा गया हे। शिक्षा देना आर पाना इन्ही दानो का अधिकार था। इसलिए स्वभावत उन्ही वर्गी का साहित्य पर एकाधिकार रहा।

जनसाधारण इसलिए जहॉ एक ओर बहुजन साहित्य को सामाजिक परिवतन क लिए अपने-आपको तेयार करता हे वही दलित-शोषित समाज मे सास्कृतिक चेतना जाग्रत कर उसे एक सास्कृतिक आदोलन के लिए भी तेयार करना है। आज दलित-शोपित समुदाय के लोग अपनी उस सास्कृतिक विरासत से पूर्ण रूप से अनभिज्ञ है जिसने उन्हे हजारो वष पूर्व एकता के सूत्र मे बॉधकर माहनजोदडो-हडप्पा की सस्कृति का निमाण करने मे महत्त्वपूण भूमिका अदा की थी। समाज के सपूर्ण विकास करने के लिए केवल यही आवश्यक नही है कि आर्थिक, सामाजिक व राजनीतिक सगठन शक्तिशाली हो, सास्कृतिक चेतना के बिना ऊँचाइ पर चढने की भावना जाग्रत नही हो सकती।''

इस प्रकार बसपा ब्राह्मण साहित्य के साथ उसके नायको को भी जमीन दिखाने का प्रयास करती हे। प्राचीन काल मे जिन्हे खलनायक या राक्षस कहा जाता था उनके खलनायकत्व और राक्षसत्व को बसपा के साहित्य मे नायक के रूप मे बदल दिया गया हे। बसपा की दृष्टि मे प्राचीन काल का इतिहास यक्ष सस्कृति (आय सस्कृति) एव रक्ष सस्कृति (अनाय सस्कृति) के सघर्ष का इतिहास हे। वाल्मीकि रामायण

आश्वस्त कोइ पार्टी ज्यादा ताकतवर पार्टी के साथ तालमेल करते समय होने की अपक्षा रखती ह। दलित नेताओ को यकीन नही था कि ताकतवर मध्य जातियो के वाट उनके उम्मीदवारा को मिल सकते हे। इसी कारण से काशीराम के सहयोगी ओर पार्टी मुखपत्र के सपादक राम समुझ आर बसपा क वरिष्ठ नता ओर उत्तर प्रदश क सयोजक कुदनलाल गठजोड के विरोध म उठ खडे हुए। य दोनो नेता तथा पार्टी क 13 विधायका म स कम-स-कम पॉच इस पक्ष मे थ कि बसपा न ता किसी के साथ तालमल करे ओर न ही किसी सरकार का समथन कर। खुद काशीराम अभी तक समझोते क खिलाफ बोलते रहे थे। लेकिन मदिर ओर मडल परिघटना क बाद राष्ट्रीय राजनीतिक परिस्थिति बदल गइ थी।

फिर भी इन घटनाओ ने बसपा का तुरत खुला समझोता करने स रोका। नए दुश्मन जनता दल ओर पुराने दुश्मन कॉग्रेस को कमजार करने क लिए पार्टी ने मुलायम की पार्टी सजपा से एक खुफिया समझोता कर लिया। काशीराम को लग रहा था कि भाजपा हिदुत्व की लहर के कारण अपना वोट प्रतिशत काफी बढा लेगी। इसलिए रणनीति यह बनी कि जनता दल के पिछडे ओर मुसलमान वोट एव कॉग्रस के दलित व मुसलमान वोट बसपा व सजपा के ध्रुव पर जमा हो जाएँ, भले ही भाजपा जीत जाए। बसपा अपने इस मकसद मे कमोबेश सफल ही हो गइ होती अगर कॉग्रेस को राजीव गॉधी की हत्या के कारण उपजी हमदर्दी की लहर का लाभ न मिल गया हाता। लेकिन, उत्तर प्रदेश की राजनीति म उसका यह अनुमान एकदम ठीक निकला ओर भाजपा सत्ता म आ गइ। 1991 के चुनावा से बसपा ने एक ओर बात साबित की कि राम लहर मे भी उसका वोट प्रतिशत उत्तर प्रदेश मे नही गिरा। 12 सीटा के साथ बसपा ने अपना दस प्रतिशत का वोट बेक कायम रखा। अब बसपा के सामने एक तरफ खुशगवार कामयाबी थी ओर दूसरी तरफ चुनावी गठजाडो की जरूरत मुॅह फाडे खडी थी, जिसके कारण पार्टी मे फूट की शुरुआत हो चुकी थी।

1992 की शुरुआत मे काशीराम को यह साबित करने का मोका मिला कि उनकी पार्टी किसी दल से कम देशभक्त नही है और राष्ट्रीय एकता-अखडता मे विश्वास करती हे। नरसिह राव सरकार ने आतकवाद पीडित पजाब मे बहुप्रतीक्षित चुनाव घोषित किए जिसका अकालियो के सभी धडो (काबुल धडे को छोडकर) ने यह कहकर बायकाट किया कि अभी स्थिति चुनाव के लायक नही है। बसपा ने पजाब चुनाव मे हिस्सा लेने का निणय किया। परिस्थितियॉ निश्चित रूप से अनुकूल नही थी। सिख आतकवादियो का मुख्य आधार ताकतवर जाट किसान थे ओर बसपा का आधार मजहबी सिख थे। मजहबी सिख पजाब की आथिक-सामाजिक परिस्थिति मे इतने दबे रहते थे कि जाट सिखो के सामने सिर उठाना उनके लिए मुश्किल था। 1991 खत्म होते-होते आतकवाद के शिकारो ओर पुलिस द्वारा मारे गए लोगो की सख्या बढकर 35,000 तक पहुॅच चुकी थी। इसमे करीब पॉच हजार लोगो की जान

1991 मे ही हो गइ थी। राज्य-भर मे छात्रो, किसानो, सरकारी कर्मचारियो ओर अध्यापको के सगठन लकवाग्रस्त हालत मे पडे हुए थे। लोकतात्रिक राजनीति क लिए गुँजाइशे न के बराबर थी। वामपथियो मे आमतोर पर निष्क्रियता थी। कॉग्रेस का दलिता, किसानो ओर व्यापारियो मे आधार था। भाजपा केवल शहर केद्रित पार्टी थी।

इन हालात मे चुनाव लडकर काशीराम दा काम कर सकत थे मजहबी सिखा का जाट सिखा की धोस से अलग किया जा सकता था ओर इन वोटा को कॉग्रस म जाने स राका जा सकता था। इस प्रक्रिया मे बसपा को पजाब मे अपना आधार आर मजबूत करन का माका तो मिल ही सकता था, साथ ही वह अच्छ राष्ट्रवादा चाल चलन की सनद भी हासिल कर सकती थी। मुश्किले दो थी पहली, अकाला धडा न बसपा म अकाल तख्त क जरिए अपील की कि वह पजाब चुनाव मे भागीदारा न कर ओर दूसरी सिख आतकवादिया न धमकी दी थी कि वोट डालने जा रह लोगा का उनकी गोलिया का सामना करना पडेगा। काशीराम ओर उनके समथका न दाना हालाता का दृढता से मुकाबला किया। उन्हाने अकालियो की अपील ठुकरा दी। बसपा कायकत्ताआ न निभयता स चुनाव प्रचार अभियान चलाया। केवल बसपा ही एसी पार्टी थी जिसका चुनाव अभियान पजाब के तत्कालीन हालात से प्रभावित नही लग रहा था। बसपा क नीले झडे ओर सफद रग के बड-बडे पोस्टर काशीराम ओर चुनाव चिह्न हाथी की तस्वीर के साथ गॉव-गॉव मे दिखाइ दे रह थे। काशीराम न स्वय पजाव का जमकर दारा किया। शहरो की भीड भरी सडको से लेकर गॉवो की गलिया तक काशीराम हर जगह दिखे। इस समय पजाब के हर ससदीय निर्वाचन क्षत्र म बसपा के दफ्तर सक्रिय थ। केवल बसपा ने ही खुली जनसभाएँ की। कॉग्रेस आर भाजपा की ज्यादातर जनसभाएँ घरो के अहातो के अदर हो रही थी। कई जगह तो लग रहा था कि बसपा के अलावा कोइ पार्टी मेदान मे है ही नही।

चुनाव से ठीक पहले आतकवादिया की तरफ स धमकी आइ कि मतदान केद्र पर पहुँचने वाले पहले पॉच मतदाताओ के हाथ काट दिए जाएँगे। लेकिन बसपा कायकर्त्ताओ ने निश्चय किया कि वे सबसे पहले अपने समथको को ही वोट डलवाने ले जाएँग।

मतदान के दिन जाट सिख वोट डालने नही निकले। हिदुओ ने अधिकाशत कॉग्रेस को वोट दिया। बसपा को मजहबी सिखो के वोट मिले। उसने नो विधानसभाई ओर एक ससदीय सीट जीती। बसपा को पूरे पजाब मे पडे मतो का 15 44 फीसदी मिला। 34 विधानसभा क्षेत्रो मे बसपा निकटतम प्रतिद्वद्वी रही। 39 क्षेत्रो मे वह तीसरे नबर पर रही। बसपा के पॉच उम्मीदवारा को पडे मतो का 40 से 50 फीसदी तक मिला। 18 क्षेत्रा मे यही ऑकडा तीस से चालीस फीसदी था। यद्यपि, पजाब मे चुनाव विभिन्न अकाली धडो के बहिष्कार के कारण किसी भी तरह से समुचित प्रतिनिधित्व

वाले चुनाव नही कहे जा सकते थे, लेकिन उनका राजनीतिक महत्त्व था। बसपा विधानसभा मे मुख्य विपक्षी दल बन गइ थी।

इस राजनीतिक सफलता की कीमत कइ बसपा समथको का अपनी जान देकर चुकानी पडी। अगर मुख्य तोर पर बसपा ओर गोड रूप स माकपा, भाकपा, आइपीएफ आर अकाली दल (काबुल) न होते तो आतकवादी पजाब चुनाव को पूरी तरह मजाक आर जनता स कटा हुआ करार दे सकते थ। इसलिए उन्हाने अपनी नाराजगी बसपा पर ही उतारी। चुनाव के तुरत वाद 12 बसपा समथक उनकी गालियो का निशाना बन। काशीराम का खयाल था कि इन हत्याओ मे बसपा के विराध स खुदक खाइ कॉग्रस की शक्तिया का भी हाथ रहा। उन्हाने आराप लगाया कि यह चुनाव कॉग्रेस द्वाग बडे पेमाने पर की गइ धॉधली का शिकार हुआ हे ओग इसके लिए कॉग्रेस न बीएसएफ ओर सीआरपीएफ सरीखे अधसेनिक बला का जमकर इस्तमाल किया ह। बसपा ने चुनाव को 'बीएसपी वनाम बीएसएफ कहकर परिभापित किया। वोटरो को उग्रवादियो की हिसा से वचाने की खातिर उँगली पर लगाइ नाने वाली अमिट स्याही का इस्तमाल न करने क निणय के कारण भी कॉग्रेस का मतपत्रो पर मुहर ठाकने की सुविधा हुइ। फिल्लोर लोकसभा सीट तो वसपा ने जीत ही ली हाती अगर 'आनकवादियो क वेश मे कॉग्रसी गुडा ने बसपा के कायकत्ताओ की हत्याएँ न की होती। बहरहाल, पजाव म आतकवाद से निपटने की जिम्मेदारी किसी लोकप्रिय सरकार को देने की तरफदार मीडिया ने बसपा कायकत्ताआ की शहादत की प्रशमा की। आतकवाद की धमकियो के आगे नीले झडे आर हाथी की निभयता ने सारे देश का ध्यान आकर्पित किया।

1992 के नवबर म इटावा ससदीय सीट पर उपचुनाव हुआ। काशीराम ने बसपा उम्मीदवार के रूप म वहाँ से परचा भरा। मुलायम सिह यादव ने अपने घरेलू क्षेत्र से निवतमान सासद गम सिह शाक्य को खडा किया। कॉग्रेस ओर भाजपा के उम्मीदवार भी मेदान मे उतरे। अब गेद मुलायम सिह के पाले मे थी। काशीराम का अपने गढ से जिताकर ससद मे भेजने की जिम्मेदारी उनकी थी। अभय कुमार दुबे लिखते हे कि जाहिर था कि अगर मुलायम सिह की सहमति न हाती तो काशीराम इटावा से नामाकन क्यो दाखिल करते। पर मुलायम सिह की समस्या यह थी कि उन्ह बरसो के प्रयास से बनाइ गइ मध्य जातियो की वह एकता काशीराम के लिए तोडनी थी जिसके चलते वे इटावा मे बेखटके अपने उम्मीदवारो को जिताते रहे थे। काछी (शाक्य), लोधी, यादव आर गडरिया मतदाताओ को मुलायम विभिन्न ढग से सत्ता मे भागीदारी देकर अपनी ओर कर चुके थे। पर इस बार मुलायम सिह ने शाक्य मतदाताओ को नाराज करने का जोखिम उठाया ओर उनके समथको ने ऐन मोके पर पिछड वर्ग क वाट काशीराम की तरफ स्थानातरित कर दिए। इस तरह दलित (मुख्यत जाटव) ओर यादव वोटो की एकता पहली बार बनी। मुसलमान भी उसके

साथ जुडे। प्रतिक्रिया मे भाजपा और कॉंग्रेस अदर ही अदर एकताबद्ध हो गई। कडा सघष हुआ, लेकिन काशीराम 19 हजार वोटो से जीत कर ससद मे पहुँच गए।

इटावा का यह ससदीय चुनाव कई दृष्टियो से मील का पत्थर साबित हुआ। काशीराम के लिए आसानी हो गइ ओर वे अपने पार्टीजनो को खुल गठजोड के प्रति आश्वस्त कर सक। मुलायम सिह ने परख लिया कि बसपा के साथ उनके ओर मुसलमाना के वोट मिल जाने से जो ताकत बनती हे उसमे चुनाव जीतने की क्षमता हे। इटावा का चुनाव इस मायने मे नमूना बन गया कि पिछडे और दलित वोट एक-दूसर के उम्मीदवारो को जिताने क लिए गोलबद हो सकते है।

## ऐतिहासिक गठजोड

1993 मे हुआ समाजवादी पार्टी और बसपा का गठजोड कई मायनो मे ऐतिहासिक था। इसका फोरी ओर चुनावी उद्दश्य हिदुत्व की तेजी से उभरती हुई बढत रोकन से सबधित था। भाजपा के नेता कल्याण सिह बार-बार घोषित कर रहे थे कि 1991 के चुनाव मे जीती गई एक भी सीट अगर हाथ से निकली तो उसे हम अपनी हार मानगे। कल्याण सिह ने इस चुनाव को अयोध्या काड पर जनमत सग्रह की सज्ञा दे डाली। खास बात यह थी कि केवल भाजपा ही सपा-बसपा गठजोड के विरोध मे नही थी, कॉंग्रेस जनता दल और कम्युनिस्ट पार्टियॉं भी इसका विरोध कर रही थी। कम्युनिस्टो की कोशिश यह थी कि मुलायम सिह की समाजवादी पार्टी बसपा से जुडने के बजाय जनता दल से जुडे और साम्यवादियो से मिलकर धर्मनिरपेक्ष मोचा बनाए। माकपा और भाकपा ने इसके लिए मुलायम सिह पर जमकर दवाब डाला। लेकिन मुलायम सिह का विचार था कि जनता दल उत्तर प्रदेश के सदर्भ मे गिरती हुइ ताकत है ओर कॉंग्रेस अपने स्थायी मतदाता खो चुकी है। मुसलमान मस्जिद गिरा दिए जाने के बाद मुलायम के पीछे थे, दलित बसपा के पीछे थे और सवर्ण भाजपा के साथ थे। समीकरण साफ था। भाजपा बनाम सपा-बसपा का ध्रुवीकरण हो सकता था। कम्युनिस्टो की उत्तर प्रदेश मे कोई ताकत नही थी और इस समीकरण मे कॉंग्रेस और जनता दल का दखल ध्रुवीकरण को केवल बिगाड ही सकता था।

जनता दल और कम्युनिस्ट समर्थक मीडिया ने आरोप लगाया कि काशीराम साम्प्रदायिकता विरोधी ताकतो को एकजुट होने से रोक रहे है। दरअसल, काशीराम देख रहे थे कि किस प्रकार भाजपा, वीपी सिह तथा अन्य राजनीतिक ताकतो द्वारा उत्तर प्रदेश मे बसपा के समानातर दलित ताकत तैयार करने की कोशिशे चल रही है। भाजपा पहले से ही अयोध्या मे राम मदिर का शिलान्यास एक दलित के हाथो करवाने के बाद दलितो और सवर्णो के सामूहिक भोज के कार्यक्रम कर रही थी। विश्वनाथ प्रताप सिह ने भी राम विलास पासवान के नेतृत्व मे दलित सेना की शुरुआत करवा दी थी ओर दलित शिक्षा आदोलन का समर्थन करते हुए अम्बेडकर महासभा

की गतिविधियो के साथ खुद को जोड लिया था। इडियन पीपुल्स फ्रट ने उत्तर प्रदेश आधारित सगठन दलित महासभा का गठन कर लिया था। इसलिए न केवल मुलायम सिह के लिए वरन काशीराम के लिए भी जरूरी था कि वे अपने जनाधार को इन प्रयासा स अलग रहने का सदेश दे आर दलितो को स्वतत्र राजनीतिक पहचान कायम करन का सदेश दे।

इस पूरे राजनीतिक काय-व्यापार म सवाधिक सकारात्मक पहलू इटावा चुनाव क नतीजो से निकला मुलायम ओर काशीराम का यह विश्वास था कि पिछडे (अधिकाशत यादव) ओर दलित (अधिकाशत जाटव) वोट एक-दूसर के उम्मीदवारो की तरफ खिसकाए जा सकते ह। मुसलमान वोट मजबूती से मुलायम सिह के साथ थ ही। चुनाव जीतने का समीकरण दिखाइ दे रहा था। ऐस मे दोनो नताआ ने होशियारी दिखाइ ओर कॉग्रस व भाजपा विरोधी विपक्ष के प्रस्तावो का टालते रहे। माकपा के दबाव से बचने के लिए मुलायम कहते रहे कि काशीराम तेयार नही हे ओर काशीराम कहते रहे कि मुलायम तेयार नही हे।

काशीराम ओर मुलायम सिह ने उत्तर प्रदेश म जोरदार चुनावी मुहिम चलाइ। शुरुआत मे ही मुलायम ने दिल्ली की जामा मस्जिद के इमाम मोलाना अब्दुल्ला बुखारी का नसीहत दी कि वे धामिक काम-काज तक सीमित रहे आर राजनीति मे दखल न दे। मुलायम के इस कदम ने सपा-बसपा गठजोड की सच्ची धमनिरपेक्ष छवि बनाने मे मदद की। उनका यह कदम वैचारिक रूप से काशीराम के अनुकूल भी बेठता था, क्योकि काशीराम का मुख्य काय भार **धर्म परिवर्तन करके अल्पसख्यक बने दलितो को गोलबद करना था, न कि शेख, सेयद, मुगल ओर पठान की श्रेणी मे खुद को रखकर गरीब मुसलमानो का शोषण करने वाले 'ब्राह्मणों' जैसे रवैए वाले मुसलमानो को।**

चुनाव नतीजे ने भाजपा के लखनऊ के जरिए दिल्ली के सिहासन पर कब्जा करने के सपने चकनाचूर कर दिए। साथ ही कॉग्रेस और जनता दल की उत्तर प्रदेश मे वास्तविक ताकत को भी सामने ला दिया। भाजपा की सीटे 221 से घटकर 177 रह गइ। कॉग्रेस की 46 से घटकर 28 रह गई और जनता दल 92 से 27 पर आ गया। सपा-बसपा गठजोड ने 178 सीटे जीती (109 सपा ओर 69 बसपा) को मिली। यह सख्या पिछली विधानसभा मे दोनो को मिलाकर जीती गई 46 सीटो की चार गुना थी। गठजोड ने 75 सीटे भाजपा से छीनी, 37 जनता दल से ओर 18 कॉग्रेस से। अगर पश्चिमी उत्तर प्रदेश मे अजित सिह के नेतृत्व वाला जनता दल भाजपा का मुकाबला कर पाया होता तो भाजपा 177 से भी काफी कम सीटे जीतती।

सरकार बनी। मुलायम सिह मुख्यमत्री बने। *दूरदर्शन पर बसपा प्रमुख ने सभवत पहली बार आम दशको को अपनी शली के दशन कराए। उन्होने जेब मे से अपना पन निकाला और उसे लबवत खडा करके बताया कि यह है ब्राह्मणवादी समाज*

*व्यवस्था। फिर नाटकीय ढग से उन्होने पेन को क्षैतिज करके दावा किया कि वे समाज व्यवस्था को ऐसा करने म लगे हुए है।* बसपा को सरकार मे हिस्सेदारी मिली।

चुनाव नतीजो का बारीक अध्ययन, चुनाव के बाद काशीराम और बसपा का रवेया अगले साल ओर मइ मे हुए मझनपुर उपचुनाव ने दलित राजनीति मे कुछ खास प्रवृत्तियो का सुराग दिया जो निकट भविष्य मे ओर भी सुदृढ होने वाली थी हम यहा अभय कुमार दुबे का चुनावी विश्लेषण दे रहे हे, जो सही भी रहा ओर सटीक भी

*• 1993 का चुनाव पिछले किसी भी चुनाव की अपेक्षा अधिक ध्रुवीकृत था। बसपा का जाटवा आर पासियो के वोट मिले थे—साथ ही मुसलमाना का एक छोटा-सा प्रतिशत भी उसे मिला था। ध्रुवीकरण मे अगर कोई कमी रह गई थी तो सिर्फ इतनी कि कॉग्रेस ने अनुसूचित जातिया के 22 फीसदी वोट बकार कर दिए थे और भाजपा पिछडे वर्गो के 22 फीसदी वाट ले गई थी। अर्थात् मुसलमान ओर ऊँची जातिया का ध्रुवीकरण तो 55 आर 65 फीसदी वोटो के रूप मे जबरदस्त था, लेकिन दलित तथा पिछडे वोट थोडा कम ध्रुवीकृत हुए थे। सभावना यह थी कि आगे जेसे-जैसे ऊँची जाति के वोट भाजपा के पक्ष मे ध्रुवीकृत होगे, वैसे-वेसे दलित वोट बसपा के पक्ष मे झुकगे। मइ, 1994 को हुए मझनपुर (इलाहाबाद) उपचुनाव मे यह रूझान देखन को मिला।*

*• मुसलमान मतदाता पूरी तरह एक राजनीतिक समुदाय के रूप मे उभर आए। उन्होने मोलाना बुखारी के फतवे की बहुत कम परवाह की और भाजपा के मुख्य विरोधी सपा-बसपा गठजोड को ही वोट दिया। गठजोड मे काशीराम और मुलायम सिह म से उनकी प्राथमिकता मुलायम सिह को ही मिली।*

*• पिछडो म अतिपिछडो तथा मजबूत पिछडो मे लोधी तथा कुर्मी वोटो के अच्छे-खासे हिस्से ने भाजपा का भी पसद किया। यद्यपि बसपा ने कुर्मियो को अपनी ओर करन के लिए उत्तर प्रदेश मे अपनी पार्टी के अध्यक्ष और महासचिव का पद दो कुर्मी नेताओ (जग बहादुर पटेल ओर सोने लाल पटेल) को दे दिया, फिर भी कुर्मी वोटो मे भाजपा की सेध बनी रही। लोधी वोट तो कल्याण सिह के नेतृत्व के कारण भाजपा के साथ थे ही।*

*• मझनपुर उपचुनाव और उससे पहले कानपुर मे मुसलमानो के सम्मेलन से यह भी जाहिर हुआ कि चुनाव लडने और जनसपर्क की बसपा की शैली बदल रही है। यह चुनाव साइकिल पर नीला झडा लगाकर घूमने वाले समर्पित बसपा कार्यकर्त्ताओ की दम पर न लडा जाकर पूरे सरकारी तामझाम की शैली मे लडा गया।*

*• काशीराम ने अफसरो की तैनाती पर विशेष ध्यान दिया। मत्रिमडल बनाने मे उन्होने मुलायम सिह को अपनी घोषणा के अनुसार पूरी छूट दी, पर वे मुलायम सिह पर दबाव डालकर आइएएस और आईपीएस अफसरो को इधर-उधर करवाते*

*। सभवत उनका खयाल था कि उत्तर प्रदेश मे कायरत अनुसूचित जाति जनजाति 5 112 नाकरशाहो क जरिए व प्रदेश पर ज्यादा अच्छा नियत्रण स्थापित कर लगे। इस काम के लिए उन्होन मायावती को तैनात किया। मायावती की कायशैली से फ़बल मुलायम सिह ही असतुष्ट नही हुए, वरन बसपा के अदर भी काशीराम द्वारा उन्ह मिल रही प्राथमिकता से सुगबुगाहट शुरू हो गइ।*

सपा-बसपा सरकार ने शुरुआत अच्छे ढग से की। सत्ता मे आते ही उसने परीक्षाआ म नकल रोकने के लिए लाया गया दडात्मक कानून वायदे के मुताबिक रद्‌द कर दिया। सरकार ने ऐलान किया कि वह किसानो ओर मजदूरा के कल्याण फ़ा प्राथमिकता देगी। गॉव ओर खेती का विकास किया जाएगा। खासतोर से दलितो का शाषण के शिकजे से मुक्त करने पर खास जोर दिया जाएगा। सरकार ने यह भी वायदा किया कि वह किसी तरह का जातिवादी अभियान नही चलाएगी ओर विधानसभा मे सभी पार्टिया की राय लेकर विकास कायक्रम आगे बढाए जाएँगे।

वही सुरश द्विवेदी का मानना है कि मुलायम सिह यादव ने मुख्यमत्री की कुर्सी 5 दिसबर 1993 को बसपा अध्यक्ष काशीराम के आशीवाद ओर बसपा के समथन स सॅभाली थी। लेकिन डेढ महीने बाद से ही काशीराम के बयानो, बसपा-सपा मत्रिया के बीच तालमल के अभाव एव दलितो आर पिछडो के बीच बढते तनाव को लकर सरकार के बारे मे तरह-तरह की अटकले शुरू हो गइ। इन अटकलो के पीछे सच्चाई क्या रही?

सुदेश द्विवेदी लिखते हे—5 दिसबर, 1993 को मुख्यमत्री पद की शपथ लने के बाद मुलायम सिह को सबसे पहल काशीराम के बयान ने परेशान किया। काशीराम न तब यह कहकर इस सरकार के कायकाल की मियाद तय कर दी कि वे नवबर-दिसबर, 1994 तक फिर से चुनाव चाहते हे। उनका कहना था, "हम चाहते हे कि लाकसभा चुनाव के साथ ही विधानसभा के चुनाव भी हा जाएँ। तब तक बसपा की ओर मतदाताओ के ध्रुवीकरण की प्रक्रिया पूरी हो जाएगी। तब हमारी पार्टी न केवल प्रदेश, बल्कि केद्र मे भी विजेता के रूप मे अपना अस्तित्व जमा लेगी।" मुलायम सिह ने उनके इस बयान की बाबत पूछे गए प्रश्न को तब यह कहकर टाल दिया था कि यह काशीराम की निजी सोच हो सकती हे। लेकिन उसी दिन से मुलायम सिह अपनी कुर्सी की खातिर काशीराम से टकराव की स्थिति से बचने की पूरी कोशिश म रहने लगे।

## अलग-अलग खेमे

प्रदश मे भले ही सपा-बसपा का गठबधन हो, लेकिन वास्तविकता यह हे कि दोनो पार्टियो के अलग-अलग खेमे रहे। यह स्थिति न केवल बाहर, बल्कि सरकार मे भी थी। बसपा काटे के मत्रियो ने तो अपनी-लाबी बना रखी। सपा के कायकत्ताआ-नताओ

की आम शिकायत है कि बसपा के मत्री उनकी नही सुनते। जिस विभाग मे कैबिनेट मत्री बसपा के हे ओर राज्यमत्री सपा के हें, वहॉ दोनो मे कोई तालमेल नही है।

वरिष्ठ चितक सुरेन्द्र मोहन के विचार मे अलग-अलग खेमो का होना तो कोइ बडी बात नही है, पर सपा और बसपा के शीर्ष नेताआ के द्वद्वो मे परस्पर टकराव हाना सकट और बिखराव का कारण रहा। जिसे रोकने के प्रयास नही हुए।

## सदभ एव टिप्पणी

- काशाराम के दा चेहरे पृ 21
- इंडिया टुड नइ दिल्ली 31 जनवरी 1986
- जनसत्ता नइ दिल्ली 13 मई 1998
- सड आनद बाजार पत्रिका प्रकाशन प्रफुल्ल सरकार स्ट्रीट कलकत्ता 13 19 फरवरी 1994 पृ 32
- काशीराम का खुला पत्र आर के सिह *काशीराम ओर बीएसपी* कुशवाहा बुक डिस्ट्रीब्यूटर इलाहाबाद (उत्तर प्रदश) 1996 पृष्ठ 92 93
- यह सागठनिक विवरण आर के सिह की पुस्तक से।
- आम्बथ राजन उपरोक्त।
- *पट्रियट और इडियन एक्सप्रस* मे छपी सामग्री क आधार पर।
- *हिदुस्तान टाइम्स* 6 अप्रेल 1991
- बहुजन सगठक कराल बाग नई दिल्ली 29 मइ 1995
- बहुजन सगठक का यह वर्णन आर के सिह की पुस्तक से।
- *हिदुस्तान टाइम्स* 6 अप्रल 1991
- दख 23 अप्रल 1991 का *इडियन एक्सप्रेस* ओर 29 अप्रेल 1991 का *टाइम्स ऑव इडिया।*
- अभय कुमार दुबे *काशीराम एक आलोचनात्मक अध्ययन* राजकमल दिल्ली 1997 पृष्ठ 82 84
- अभय कुमार दुबे पृष्ठ 84 93
- माया नइ दिल्ली 28 फरवरी 1994
- समाजवादी चितक सुरेन्द्र माहन से 10 जुलाई 1994 को उनके निवास 17 वी पी हाउस रफीमार्ग नइ दिल्ली पर बातचीत के अधार पर।

# काशीराम की दक्षिण यात्रा

पी गापाल लिखते हे कि 'काशीराम का दक्षिण राज्यो का दोरा कुछ वेसा ही था, जेस कोइ बादशाह साम्राज्य-विस्तार के अभियान पर निकला हो। उत्तर प्रदेश फतह स उत्साहित होकर काशीराम उन राज्यो मे मुलायमो की तलाश मे जुटे। वैसे भी उत्तर प्रदेश के किले मे सेध लगाने के बाद काशीराम घोषणा कर चुके थे कि उनका उद्देश्य दिल्ली का सिहासन हथियाना हे। इस उद्देश्य की प्राप्ति के लिए काशीराम का दक्षिण अभियान आरभ हुआ।'

काशीराम की राजनैतिक यात्रा आध्र प्रदेश से शुरू हुइ। तेलुगू देशम पार्टी के एन टी रामाराव और कॉग्रेस दोनो के लिए ही आध्रा मे काशीराम की यात्रा का अथ तीसरी ताकत का सकेत थी। आन्ध्र प्रदेश मे परपरागत तोर से रेड्डी जाति का दबदबा रहा था। फिर एन टी आर के सत्तासीन होने पर 'कम्मा' के पास ताकत आइ। राज्य के गठन के बाद से ही कॉग्रेस पर हावी 'रेड्डी' ओर तेलुगू देशम पर हावी 'कम्मा' एक के बाद एक सत्ता पर सवारी गॉठ रहे थे। बावजूद इसके कि राज्य की आबादी मे 'कप्पू' समुदाय का अनुपात अधिक है। काशीराम ने कप्पू समुदाय के नेता शिवशकर को अपने साथ लाने की विशेष कोशिशे की। वे उन्हे बहुजन समाज पार्टी का प्रदेश अध्यक्ष बनाने को भी तैयार थे। जिसकी घोषणा उन्होने कप्पू समुदाय के सगठन **'कपुनाड'** के सदस्यो को सबोधित करने के दौरान की।

तेलुगू देशम के सत्ता मे आने पर कप्पू समुदाय के लोगो ने इस उम्मीद मे उस पार्टी को वोट दिए थे कि वे सभी कप्पू समुदाय के लोगो को पिछडे वर्ग मे शामिल करेगी, पर एन टी आर सरकार इस कार्य मे फेल हो गइ। परिणामस्वरूप 1989 मे उन्होने पुन कॉग्रेस की तरफ रुख किया। लेकिन कॉग्रेस भी उनकी समस्या को हल नही कर सकी थी।

असल मे दक्षिण राज्यो मे केवल आध्र प्रदेश मे ही काशीराम को सफलता मिलने की उम्मीद रही थी। अनुसूचित जाति, जनजाति, पिछडा वर्ग ओर मुस्लिम को मिलाकर राज्य मे इनकी आबादी 70 प्रतिशत बनती हे। जो काशीराम के लिए एक जखीरा साबित हो सकता था। चूँकि इस राज्य मे काशीराम का मुख्य जोर दलितो

की जगह पिछडे समुदाय 'कप्पू' को आकृष्ट करने पर था। इससे दलितो को निराश होना पडा। स्थानीय स्तर पर दलितो के कुछ नेताओ के साथ सामाजिक कार्यकर्ताओ को इस बात का भी मलाल था कि किस तरह एक दलित नेता वोटो के लिए पिछडी जाति के नेता मे तब्दील हो रहा है। हालॉकि दलित महासभा के अध्यक्ष और 1991 मे गुटुर जिले के 'त्सुदूर' गॉव मे दलित हत्याकाड के विरोध मे मुखर रूप मे आवाज उठाने क लिए चचित हुए **कट्टी पद्म राव** ओर पुराने नक्सली तथा पीपुल्स वार ग्रुप के **सत्यमूर्ति** बसपा मे शामिल हो गए थे। एक तरह से राज्य मे बसपा के उत्कर्ष के लिए इसे सफलता भी माना गया था, लेकिन इन सबका असर बहुत कम हुआ।

जबकि माया की रपट मे सत्यमूर्ति को पुराने नक्सली और पीपुल्स वार ग्रुप मे निष्कासित बतलाया गया है। और पद्मराव को दलित महासभा के नेता और गुजरे जमाने का बुद्धिजीवी बतलाया है। जाहिर बात थी कि उस क्षेत्र मे इनका प्रभाव कम हो रहा था। वे विकट परिस्थितियो मे चमत्कारी सिद्ध नही हो रहे थे।

आध्र की राजनीति मे कट्टी का वाम विरोधी रवैया भी जग-जाहिर हो रहा था। बसपा मे कुछ ऐसे भी आना चाहते थे जो नक्सलवाद से सबध तोडकर भूमिगत जीवन से निकलना चाहते थे। जिन्हे राजनैतिक सरक्षण की जरूरत थी। बसपा की रैली मे जुटी 10,000 की अच्छी-खासी भीड मे यह भी पता चला कि 'पीपुल्स वार' जेसे सगठनो की बहिष्कार की राजनीति के कारण कुछ लोग बसपा मे जा सकते है।

वेसे आध्रा मे काशीराम की यात्रा से इतना तो हुआ कि कॉग्रेस सरकार मे तत्कालीन मुख्यमत्री विजय भास्कर रेड्डी ने आगामी चुनावो मे पिछडे वोट बैक म किसी भी सभावित दरार को रोकने तथा 'कप्पू' समुदाय के लोगो को फुसलाने के लिए तुरता-फुरती मे निम्नलिखित घोषणाऍ कर दी—

- कप्पू समुदाय को पिछडे वर्ग मे लाने के लिए सबधित जॉच कार्य हेतु पिछडा वर्ग आयोग का गठन।
- स्थानीय निकाय के चुनावो मे पिछडे वर्गो का 25 से 33 प्रतिशत आरक्षण बढाने पर विचार।
- राज्य मे विभिन्न राजनैतिक पदो पर कप्पू तथा अन्य कमजोर वर्गो की नियुक्ति मे 60 प्रतिशत आरक्षण की घोषणा।

काशीराम के आध्र प्रदेश से बगलूर पहुॅचने के आसपास ही कोलार जिले मे स्थानीय कॉग्रेसी नेता वेकटारम्मा गौडा के द्वारा एक दलित को बुरी तरह से पीटा गया तथा जिसे अपनी ही टट्टी खाने पर मजबूर किया गया। इस घटना पर काशीराम की कोई विशेष सोच नही थी। उनके लिए दलित उत्पीडन की यह आम घटना थी और इस साधारण उत्पीडन की घटना के लिए राजनीति के असाधारण रथ को नहीं रोका जा सकता था। अतत उन्होने जनता दल के देवगौडा से समझौता किया। दलित, पिछडे नेताओ की तुलना मे देवगोडा को प्राथमिकता देने के उनके फैसले

से दलितो के बीच अच्छी-खासी नाराजगी होती और वह हुई भी। क्योकि कर्नाटक मे गोडा जमीदार ही जातीय उत्पीडन की मुख्य शक्ति रही है। उनके लिए यह आश्चर्य की बात भी थी कि गौडा बहुजन समाज का हिस्सा कैसे हो सकते है।

वही दूसरी ओर कर्नाटक मे काशीराम की रणनीति का एक हिस्सा यह भी रहा कि वे असतुष्ट कॉग्रेसियो को पार्टी से और भी दूर ले जाना चाहते थे। उदाहरण क लिए, केद्रीय मंत्रिमडल से अलग हुए चिता मोहन ने पार्टी छोडकर बीएसपी ज्वाइन कर ली और वे बगलोर मे काशीराम के साथ रहे।

जनता दल के प्रदेश अध्यक्ष एच डी देवगोडा ने भी काशीराम से समझौता करने मे कोइ आना-कानी नही की। बशर्ते कि मिली-जुली सरकार का उन्हे मुख्यमत्री बनाया जाए। काशीराम के दूसरे साथी एस बगारप्पा रहे। उनकी भी यही शर्त थी कि उन्हे प्रदेश का मुख्यमत्री बनाया जाए। काशीराम के सामने अनगिनत विकल्प थे। अपनी बगलोर यात्रा के दौरान जयन्त मलहोत्रा की मदद से उन्होने वीरप्पा मोइली से भी मुलाकात की। मूल बात यह है कि काशीराम ने कर्नाटक मे राजनैतिक दस्तक देकर सबके लिए दरवाजे खोलकर बात करने की रणनीति अपनाई।

पी गोपाल लिखते है कि पिछडे समाज के नेताओ की तुलना मे देवगौडा को प्राथमिकता देने के उनके फैसले से कई भौहे तन गई, क्योकि कर्नाटक मे गौडा जमीदार ही जातीय उत्पीडन की मुख्य शक्ति रही है। हर किसी को ताज्जुब होता है कि गोडा बहुजन समाज का हिस्सा कैसे हो सकते है। आमतौर पर काशीराम कॉग्रेस की ही तर्ज पर दलित, पिछडो और मुसलमानो के बीच सतुलन बनाने की नीति पर चलते है।

कभी देवराज अर्स पिछडो, दलितो और अल्पसख्यको को गोलबद करने मे कुल मिलाकर कामयाब रहे थे। इसके अलावा अर्स के भूमि सुधार कार्यक्रमो से सामाजिक शक्ति सतुलन मे कुछ तब्दीली आई थी। वैसे प्रदेश मे काशीराम की यात्रा ने सामाजिक और राजनैतिक परिवर्तन के लिए नए दरवाजे भी खोले थे।

कोची केरल मे काशीराम से एस एन डी पी (श्री नारायन धर्म पाटीपालान यागम) के पिछडे 'इझावा' समुदाय के कार्यकताओ की मुलाकात इस मायने मे महत्त्वपूर्ण कही जा सकती हे कि कॉग्रेस और कम्युनिस्ट पार्टी के नेताओ से विशेष बातचीत न होकर प्रदेश के पिछडे समुदाय से राजनैतिक समझौते के लिए वार्तालाप चला। वैसे वरिष्ठ कम्युनिस्ट नेता गौरी के माकपा से निष्कासन के बाद काशीराम की बातचीत गौरी से भी हुई। हालॉकि स्वय गौरी अम्मा बसपा के साथ तालमेल की इच्छुक नहीं थी और उन्होने स्पष्ट कर दिया कि उनका प्रयोग उत्तर प्रदेश की तर्ज पर नही होगा। केरल मे इस बीच काशीराम ने **इस्लामिक सेवक सघ** के अब्दुल नासिर माहेलहानी से भी बात चला रखी थी।

हमारी राय मे बसपा के सुप्रीमो काशीराम द्वारा दक्षिण राज्यो को छूकर चले

की जगह पिछडे समुदाय 'कप्पू' को आकृष्ट करने पर था। इससे दलितो को निराश होना पडा। स्थानीय स्तर पर दलितो के कुछ नेताओ के साथ सामाजिक कार्यकर्ताआ को इस बात का भी मलाल था कि किस तरह एक दलित नेता वोटो के लिए पिछडी जाति के नेता मे तब्दील हो रहा है। हालॉकि दलित महासभा के अध्यक्ष और 1991 मे गुटुर जिले के 'त्सुदूर' गॉव मे दलित हत्याकाड के विरोध मे मुखर रूप मे आवाज उठाने क लिए चचित हुए **कट्टी पद्म राव** ओर पुराने नक्सली तथा पीपुल्स वार ग्रुप के **सत्यमूर्ति** बसपा मे शामिल हो गए थे। एक तरह से राज्य मे बसपा के उत्कर्ष के लिए इसे सफलता भी माना गया था, लेकिन इन सबका असर बहुत कम हुआ।

जबकि माया की रपट मे सत्यमूर्ति को पुराने नक्सली और पीपुल्स वार ग्रुप मे निष्कासित बतलाया गया है। और पद्मराव को दलित महासभा के नेता और गुजरे जमाने का बुद्धिजीवी बतलाया है। जाहिर बात थी कि उस क्षेत्र मे इनका प्रभाव कम हो रहा था। वे विकट परिस्थितियो मे चमत्कारी सिद्ध नही हो रहे थे।

आध्र की राजनीति मे कट्टी का वाम विरोधी रवैया भी जग-जाहिर हो रहा था। बसपा मे कुछ ऐसे भी आना चाहते थे जो नक्सलवाद से सबध तोडकर भूमिगत जीवन से निकलना चाहते थे। जिन्हे राजनैतिक सरक्षण की जरूरत थी। बसपा की रैली मे जुटी 10,000 की अच्छी-खासी भीड मे यह भी पता चला कि 'पीपुल्स वार' जैसे सगठनो की बहिष्कार की राजनीति के कारण कुछ लोग बसपा मे जा सकते है।

वेसे आध्रा मे काशीराम की यात्रा से इतना तो हुआ कि कॉग्रेस सरकार मे तत्कालीन मुख्यमत्री विजय भास्कर रेड्डी ने आगामी चुनावो मे पिछडे वोट बैक मे किसी भी सभावित दरार को रोकने तथा 'कप्पू' समुदाय के लोगो को फुसलाने के लिए तुरता-फुरती मे निम्नलिखित घोषणाऍ कर दी—

— कप्पू समुदाय को पिछडे वर्ग मे लाने के लिए सबधित जॉच कार्य हेतु पिछडा वर्ग आयोग का गठन।
— स्थानीय निकाय के चुनावो मे पिछडे वर्गो का 25 से 33 प्रतिशत आरक्षण बढाने पर विचार।
— राज्य मे विभिन्न राजनैतिक पदो पर कप्पू तथा अन्य कमजोर वर्गो की नियुक्ति मे 60 प्रतिशत आरक्षण की घोषणा।

काशीराम के आध्र प्रदेश से बगलूर पहुॅचने के आसपास ही कोलार जिले मे स्थानीय कॉग्रेसी नेता वेकटारम्मा गौडा के द्वारा एक दलित को बुरी तरह से पीटा गया तथा जिसे अपनी ही टट्टी खाने पर मजबूर किया गया। इस घटना पर काशीराम की कोइ विशेष सोच नही थी। उनके लिए दलित उत्पीडन की यह आम घटना थी और इस साधारण उत्पीडन की घटना के लिए राजनीति के असाधारण रथ को नहीं रोका जा सकता था। अतत उन्होने जनता दल के देवगौडा से समझौता किया। दलित, पिछडे नेताओ की तुलना मे देवगौडा को प्राथमिकता देने के उनके फैसले

से दलितो के बीच अच्छी-खासी नाराजगी होती ओर वह हुई भी। क्योकि कर्नाटक मे गोडा जमीदार ही जातीय उत्पीडन की मुख्य शक्ति रही है। उनके लिए यह आश्चर्य की बात भी थी कि गौडा बहुजन समाज का हिस्सा कैसे हो सकते है।

वही दूसरी ओर कर्नाटक मे काशीराम की रणनीति का एक हिस्सा यह भी रहा कि वे असतुष्ट कॉग्रेसियो को पार्टी से और भी दूर ले जाना चाहते थे। उदाहरण क लिए, केद्रीय मंत्रिमडल से अलग हुए चिता मोहन ने पार्टी छोडकर बीएसपी ज्वाइन कर ली ओर वे बगलौर मे काशीराम के साथ रहे।

जनता दल के प्रदेश अध्यक्ष एच डी देवगोडा ने भी काशीराम से समझौता करने मे कोइ आना-कानी नही की। बशर्ते कि मिली-जुली सरकार का उन्हे मुख्यमत्री बनाया जाए। काशीराम के दूसरे साथी एस बगारप्पा रहे। उनकी भी यही शर्त थी कि उन्हे प्रदेश का मुख्यमत्री बनाया जाए। काशीराम के सामने अनगिनत विकल्प थ। अपनी बगलोर यात्रा के दोरान जयन्त मलहोत्रा की मदद से उन्होने वीरप्पा मोइली से भी मुलाकात की। मूल बात यह है कि काशीराम ने कर्नाटक मे राजनैतिक दस्तक दकर सबके लिए दरवाजे खोलकर बात करने की रणनीति अपनाई।

पी गोपाल लिखते है कि पिछडे समाज के नेताओ की तुलना मे देवगौडा को प्राथमिकता देने के उनके फैसले से कई भौंहे तन गई, क्योकि कर्नाटक मे गौडा जमीदार ही जातीय उत्पीडन की मुख्य शक्ति रही है। हर किसी को ताज्जुब होता हे कि गोडा बहुजन समाज का हिस्सा कैसे हो सकते है। आमतौर पर काशीराम कॉग्रेस की ही तर्ज पर दलित, पिछडो और मुसलमानो के बीच सतुलन बनाने की नीति पर चलते है।

कभी देवराज अस पिछडो, दलितो और अल्पसख्यको को गोलबद करने मे कुल मिलाकर कामयाब रहे थे। इसके अलावा अर्स के भूमि सुधार कार्यक्रमो से सामाजिक शक्ति सतुलन मे कुछ तब्दीली आई थी। वैसे प्रदेश मे काशीराम की यात्रा ने सामाजिक और राजनैतिक परिवर्तन के लिए नए दरवाजे भी खोले थे।

कोची केरल मे काशीराम से एस एन डी पी (श्री नारायन धर्म पाटीपालान यागम) के पिछडे 'इझावा' समुदाय के कार्यकताओ की मुलाकात इस मायने मे महत्त्वपूर्ण कही जा सकनी है कि कॉग्रेस और कम्युनिस्ट पार्टी के नेताओ से विशेष बातचीत न होकर प्रदेश के पिछडे समुदाय से राजनैतिक समझौते के लिए वार्तालाप चला। वैसे वरिष्ठ कम्युनिस्ट नेता गौरी के माकपा से निष्कासन के बाद काशीराम की बातचीत गौरी से भी हुई। हालॉकि स्वय गौरी अम्मा बसपा के साथ तालमेल की इच्छुक नहीं थी और उन्होने स्पष्ट कर दिया कि उनका प्रयोग उत्तर प्रदेश की तर्ज पर नही होगा। केरल मे इस बीच काशीराम ने **इस्लामिक सेवक सघ** के अब्दुल नासिर माहेलहानी से भी बात चला रखी थी।

हमारी राय मे बसपा के सुप्रीमो काशीराम द्वारा दक्षिण राज्यो को छूकर चले

आने वाली स्थिति उस समय रही। बाद के दौर मे न काशीराम पुन उन राज्यो मे गए ओर न बसपा के कार्यकर्त्ता। इसे स्पर्शीय राजनैतिक आदोलन भी कहा जा सकता हे। तब तक मायावती उत्तर प्रदेश मे साम्राज्ञी बन चुकी थी। इसलिए उस राज्य की राजनैतिक परिदृश्य बदल चुका था। जो इन राज्यो मे पार्टी के प्रत्याशी और कायकर्त्ता थे, वे सब सत्ता की लडाई लडने मे व्यस्त थे न कि बाबा साहेब डॉ अम्बेडकर दशन के प्रचार-प्रसार मे। उनके सवाल अलग थे और समस्याएँ भी। पर स्वार्थ एक जेसे थे। वे राजनीति की धुरी के चारो तरफ घूमने वाले पहिये थे।

मूलत देखा जाए तो उत्तरी भारत से दक्षिण भारत की दलित राजनीति के साथ आदोलन को जोडने के बिदुओ पर कभी गभीरतापूर्वक चर्चा नही हुई। न आजादी के पूव ओर न बाद मे। बाबा साहेब डॉ अम्बेडकर ने अवश्य ही इस तरफ प्रयास किया था, जिसे उनके अनुयायियो ने आगे नही बढाया और वही छोडकर अपने-अपने सिरे की तलाश मे लगे रहे। आजादी के बाद रिपब्लिकन पार्टी ऑफ इडिया ने भी दक्षिण राज्यो की राजनीति को राजनीति से जोडा था और फिर बसपा का परचम काशीराम लेकर गए थे।

दक्षिण भारत की राजनैतिक विषय पर गहरी पैठ रखने वाले बुद्धिजीवियो का मानना था काशीराम ने दक्षिण भारत की राजनीति को प्रभावित करने की अपनी क्षमता को जरूरत से ज्यादा ही ऑका है। वे जिस आक्रामक और भडकाऊ भाषा का प्रयोग करते है, वह दक्षिण के लिए बिलकुल ही नया है। जातीय गुट, जो उत्तर भारत मे काफी स्पष्ट है, तमिलनाडु व आध्र को छोडकर अन्य राज्यो मे लगभग अदृश्य है। हालॉकि अनु जातियो की दक्षिण मे भी कमोबेश वही स्थिति है, जो उत्तर मे है। उत्पीडन वहा भी है और उत्पीडन के वैसे ही औजार भी।

इस तरह आध्र प्रदेश को छोडकर दक्षिण मे बसपा की सभावनाएँ धूमिल रही। बगारप्पा ओर गोरी का स्थानीय साम्राज्य उत्तर के इस 'बादशाह' के ताल पर कदमताल करने को तेयार नही हुए। एक पत्रकार के अनुसार काशीराम को समझना चाहिए कि स्थानीय परिस्थितियो के मुताबिक ठोस काम किए बगैर ऊपर ही ऊपर इस कल्पना को अखिल भारतीय स्वरूप देना हॅसी-खेल नही है। जो काशीराम से ज्यादा उम्मीद लगाए बैठे थे, उन्हे निराश होना पडा। आध्र प्रदेश की सभाओ मे उनके भाषण, उत्तर प्रदेश के चुनावी भाषणो के दोहराव थे।

वैसे देखा जाए तो हैदराबाद मे अपनी प्रेस काफ्रेस मे काशीराम ने अपने राजनीतिक दर्शन की व्याख्या की। आरक्षण पर उनके विचार दलितो और पिछडो के गले किसी तरह नही उतरे। बहुजनो मे उनके समर्थको की बडी सख्या सरकारी कर्मचारियो की है जो वर्तमान आरक्षण नीति के प्रबल समर्थक है और शिक्षा, नौकरी प्रोन्नति ओर चुनावो मे आरक्षण को कायम रखने के पक्षधर है। काशीराम ने यहॉ यह भी कहा है कि इस समय उनके पास दलित महिलाओ की समस्याओ की तरफ

था। इसी दोरान कल्याण सिह ने 'माया' को दिये गये साक्षात्कार मे कहा था कि तुलनात्मक दृष्टि से मायावती मुलायम से बदतर थी। मुलायम सिह तो राम मदिर बनने क विरोध मे थे, जबकि मायावती तो भगवान राम के ही विरोध मे थी।

गणश मत्री लिखते हे कि एक बार फिर बहुजन समाज पार्टी के सर्वेसवा काशीराम का गॉधी-निदा का बहाना लखनऊ मे आयोजित 'पेरियार मेले को लेकर उठे वितडावाद से मिला। यह वितडावाद किसी गॉधी भक्त ने नहीं वरन विश्व परिषद् ने खडा किया था। यह बात किसी से छिपी नही है कि विहिप का गॉधी से दूर का भी सबध नही है। देश स्वतत्र होने के तुरत बाद के दोर मे विहिप का जनक राष्ट्रीय स्वयसेवक सघ उग्र गॉधी विरोधी था। कुछ भोले लोग पूछेगे कि काशीराम विहिप या भाजपा के बजाय गॉधी पर क्यो बरसे? जवाब सीधा हे, उत्तर प्रदेश मे बसपा सरकार का सिहासन भाजपा के ही कधो पर टिका हुआ है। काशीराम चतुर राजनीतिज्ञ हे। सिर पर रखी अडो की जिस टोकरी पर उनके सारे सपनो का दारोमदार है, उसे 'पेरियार मेले' जेसी मामूली बात पर वे क्यो गिरने देगे?

यह अलग बात हे कि अपनी गरज निकलने पर भाजपा उत्तर प्रदेश मे भी वसा भी कुछ करे, जो उसने 1990 मे विश्वनाथ प्रताप सिह की केद्रीय सरकार के साथ किया था। खबरे तो यह भी है कि भाजपा मुख्यमत्री मायावती के माध्यम से बसपा को तोडने ओर उसके एक धडे को जीम जाने की जुगत कर रही है। यह कठिन भी नही है। सघ परिवार का तो दावा है कि दलितो के उद्धारक बाबा साहेब अम्बेडकर की सोच मे एक सशक्त धारा हिदुत्व की भी थी। यह एक तरह से बसपा के कार्यकताओ के लिए खुला आमत्रण है—"आप लोग कहॉ उस छोटे से दडबे मे बेठे है। उससे बाहर आइए, हमारी विशाल पगत मे बैठिए।"

सच बात तो यह थी कि बसपा भाजपा के इस अवसरवादी गठजोड के कारण दोनो ही दल के नेता बेचैनी मे फॅस गए थे। जहॉ अटल-आडवाणी के पक्ष वाला लालजी टडन-कलराज मिश्र का धडा मायावती को समर्थन जारी रखने और धीरे-धीरे उन्हे या बसपा के एक हिस्से को अपनी ओर खीच लाने की रणनीति का हामी था, वही मुरलीमनोहर के पक्ष वाला कल्याण सिह खेमा इस प्रक्रिया को कल्याण की रहनुमाई वाली बैकवड लाबी के खिलाफ चुनौती मान रहा था।

दूसरी ओर बसपा के राष्ट्रीय अध्यक्ष काशीराम को लग रहा था कि मायावती उनकी छाया से आजाद होकर भाजपा के करीब होती जा रही है और उत्तर प्रदेश मे बसपा पर उनकी गिरफ्त ढीली पडती जा रही है। वैसे भाजपा बसपा को निगलने की कोशिश मे कोई कसर नही छोड रही थी। मायावती ने न सिर्फ अपने भाषणो से 'मनुवादी' ठप्पे से लेकर अन्य भाजपा-विरोधी उद्गारो को निकाल दिया था, बल्कि अपने कई निणयो को भाजपा के दबाव मे बदल दिया था और ऐसा वे अत तक करती रही थी। काशीराम को साफ लग रहा था कि मुख्यमत्री बने रहने के चक्कर

म मायावती ऐसी भूले कर रही थी जिनसे बसपा अपनी रही-सही साख खाने के कगार तक पहुँच चुकी थी। इसका भय भी था कि सत्ता के लोभ मे बसपा का एक हिस्सा टूटकर भाजपा को सरकार बनाने मे मदद तक कर सकता था। इस आत्मघाती प्रक्रिया पर राक लगाने के लिए काशीराम ने पहले ही **पेरियर मेला** आयोजित किया। काशीराम न पार्टी क दलित आधार म गिरावट को रोकने के लिए सितबर माह म पूरे राज्य मे जातीय रेलियॉ आयोजित करने का फेसला किया। जिसम दलितो तथा अत्यत पिछडी जातियो को गोलबद करने पर जोर दिया साथ ही भाजपा से सबध विच्छद करन की तेयारी भी की। उन्होने अपने भाषणो मे मनुवाद, राम ओर यहॉ तक कि भाजपा पर भी प्रहार करने की कार्यनीति अपनाई। पर मायावती ने इसमे उत्साह स हिस्सा नही लिया तो अत मे वे इस निणय पर पहुँचे कि जितना जल्द हो, भाजपा स सपक तोडना ही बेहतर है।

इसी कारण जहॉ काशीराम इस गठजोड के टूटने से खुश नजर आए वही मायावती न इसे साप्रदायिक ओर मनुवादी शक्तियो का दलित-महिला विरोधी षड्यत्र वताया। यूँ मायावती की प्रथम दलित महिला मुख्यमत्री बनने की ख्वाहिश तो पूरी हो ही चुकी थी।

पुरुषात्तम अग्रवाल अपने लेख मे मानते है यह निर्विवाद है कि समूचे उत्तर भारत म दलिता क सामाजिक-सास्कृतिक आत्मरेखाकन का राजनीतिक प्रतिनिधित्व इस वक्त मुख्यत बहुजन समाज पार्टी कर रही हे और इसी प्रतिनिधित्व की दावेदारी रामविलास पासवान भी अपनी दलित सेना के जरिए कर रहे हे। बसपा को बढत हासिल ह ता इसलिए कि बसपा बरसो पुराने आत्मरेखाकन कार्यक्रम की राजनीतिक परिणति हे। बामसफ आर डी एस फार से शुरू कर काशीराम दलितो के आत्मरेखाकन को सत्ता की खुली राजनीति तक लाए। इस प्रक्रिया म उन्होने अपना मजबूत जनाधार तेयार किया ह।

यह कहना अनुचित न होगा कि असल मे काशीराम की ताकत का एक बडा स्रात जातिवादी समाज व्यवस्था ओर ब्राह्मण सस्कृति ही है। आधुनिकीकरण की प्रक्रियाओ से जब शूद्रो मे निरतर ओर सगठित आत्मबोध का उदय हुआ तो उन्होने स्वय को बेवजह उत्पीडित किए गए लोगो के रूप मे पहचाना। इस पहचान की विविध सामाजिक परिणतियो के ही प्रतीक हे फुले, अम्बेडकर और पेरियर। वर्णाश्रम की सस्कृति मे निहित तिरस्कार को नियति मानकर स्वीकार लेना किसी आत्मसजग दलित के लिए सभव नही हे। काशीराम ने बामसेफ के जरिए इन्ही आत्मसजग दलितो क सवाधिक सगठित तबके सरकारी कमचारियो पर ध्यान दिया और धीरे-धीरे अपने प्रभाव का विस्तार अन्य सामाजिक स्तरो पर किया।

तिरस्कार जनित क्षोभ को सगठित स्वर देना उचित भी था ओर जरूरी भी, लेकिन उससे कही ज्यादा जरूरी था इस क्षोभ और असतोष को साथक सामाजिक

परिवतन की विचारधारा और उससे उपजे राजनीतिक एजेडा मे गूँथना। इस सबसे जरूरी काम मे बसपा के नेता न केवल असफल रहे, बल्कि उन्हाने इसकी अक्षम्य उपेक्षा भी की।

बसपा के नेताओ ओर हमदर्दो को 'सामाजिक न्याय की अवधारणा सख्त नापसद ह, स्वभावत विश्वनाथ प्रताप सिह से भी उन्हे गहरी विरक्ति है, लेकिन जिस विडबनापूण स्थिति मे आज बसपा स्वय को पा रही हे, उसका सटीक सकत विश्वनाथ प्रताप सिह ने ही उस समय किया था जब मायावती उत्तर प्रदेश की मुख्यमत्री बनने के बाद विश्वनाथ प्रताप सिह से मिली थी—**'या तो सरकार चला ले या अपना मास बस बचा ले'**।

पुरुषोत्तम अग्रवाल के भीतर कही दलित उभार के प्रति ग्रथि हे जो बार-बार बाहर आती है। उनका कहना यह भी है कि **बहुजन** की बजाए स्वय को **सवजन** का मुख्यमत्री कहते समय, गॉधी जयती के कायक्रम मे हिस्सा लेत समय शायद मायावनी का **'सामाजिक न्याय' की अवधारणा** का महत्त्व समझ आया हो। भाजपा का समथन लेने से लेकर कॉग्रेस, जनता दल पुन भाजपा किसी के भी साथ तालमेल या गठजोड की सभावनाएँ खुली रखना ऐसी ही समझोता परस्ती को सूचित करता हे।

जफर आगा लिखते हे कि वे झटके से मुख्यमत्री बनी। स्कूल टीचर ओर 'बुलद इरादो वाली जाटव जाति की मायावती ने जून 1995 मे उत्तर प्रदेश की पहली दलित मुख्यमत्री हाने का गौरव हासिल किया। जरा उनके कारनामो पर नजर डाले मुलायम सिह यादव की घोर विरोधी भाजपा से हाथ मिलाकर मायावती ने उन्हे अचानक मात दे दी। और जब उन्होने सवर्ण विरोधी तवर तेज कर दिए तो भाजपा परेशानी म पड गइ। फिर, सत्ता मे रहते हुए उन्होने लोकलुभावन कदम उठाकर दलिता ओर पिछडा को खुश करने की कोशिश की। इसी साल अक्तूबर मे सत्ता छिन जाने के बाद भी उनकी महत्त्वाकाक्षा ओर चालबाजी कम नही हुई। उन्होने विरोधी पार्टिया को चुनावी मैदान मे धूल चटाकर सत्ता मे लौटने की कसमे खाइ।

मायावती को समझने के लिए उनके 136 दिन के शासन पर नजर डालना जरूरी हे, जिसमे उनके व्यक्तित्त्व के बदलते रग झलकते है। सत्ता मे आने से ठीक पहले तक वे 'मनुवादियो' के खिलाफ आग उगलने वाली अपरिपक्व नेता मानी जाती थी। लेकिन अब ऐसा नही। भदेसपन की जगह परिष्कृत शैली ने ले ली हे। वे बागी से नायिका बन चुकी है—उनके साथ कारो का काफिला और ब्लैक कैट कमाडो की टोली चलती हे। उनकी हर सभा मे काफी उत्साही भीड जुटती हे। सत्ता से बाहर होने के बावजूद मायावती **दलित राजनीति की रानी** है।

मगर यह सब इतनी आसानी से नही हुआ। अपने कार्यकाल के दौरान मायावती ने हर दलित को यह एहसास दिलाना चाहा कि उसकी जीवन-शैली मे सुधार हो रहा हे। जब उन्हे भरोसा हो गया कि राज्य की आबादी के 11 प्रतिशत दलित बसपा

की जेब मे है तो वे पिछडो और मुसलमानो का दिल जीतने मे लग गई। उनका नजरिया बिलकुल साफ था—सपा के मुस्लिम वोट बेक पर कब्जा करना। मसलन, मुसलमानो को अन्य पिछडी जातियो को मिलने वाले 27 फीसदी आरक्षण मे शामिल कर लिया गया। इसके अलावा निर्धन मुसलमान छात्रो को तत्काल वजीफे मिलने लगे। मसलन राज्य के बुदेलखड के मुसलमान (कुल आबादी का 30-35 फीसदी) मुलायम का साथ छोडकर मायावती की तरफ जा रहे लगते हे। तक सीधा हे। उनमे से बहुत-से लोगो को लगता है कि मायावती सपा से बेहतर विकल्प सिद्ध हो सकती है।

दिलीप अवस्थी लिखते हे कि उत्तर प्रदेश की मुख्यमत्री मायावती को कुर्सी सॅभाले बमुश्किल ढाइ महीने हुए है मगर मुसीबतो से भी फायदा उठा लेने का गुर वे बडी तेजी से सीख रही है। पिछले पखवाडे श्रीकृष्ण जन्माष्टमी के मौके पर विश्व हिदू परिषद् (विहिप) ने मथुरा मे कृष्ण जन्मभूमि की 'मुक्ति' का अभियान नए सिरे से छेडा तो सारे देश का ध्यान उसी नरफ लगा रहा। इससे कुछ ही हफ्ते पहले वाराणसी मे विहिप ने जलाभिषेक कार्यक्रम के दौरान धार्मिक उन्माद भडकाया तो राज्य प्रशासन असहाय दर्शक बना रहा। वाराणसी की इस कामयाबी के साथ ही विहिप के होसले इस वजह से भी और बुलद है कि मायावती की सरकार भाजपा के समथन पर ही टिकी हुई है।

मगर अतत विहिप को भारी हगामा खडा करने के बाद कदम वापस खीच लने की वजहे ढूँढनी पडी। और जिस तरह उसे झुकने के लिए मजबूर होना पडा, उसस मायावती को अपने राजनेतिक प्रतिद्वद्वियो तक की तारीफ मिली। अचानक कदम पीछे हटा लेने पर विहिप कायकर्ता भी दग रह गए। उसके नेताओ ने अपनी बहादुरी दिखाने की कोशिश करते हुए कहा कि वे छोटी लडाई जान-बूझकर हारे हे, ताकि असली 'युद्ध' जीत सके। विहिप के सयुक्त सचिव आचार्य गिरिराज किशोर कहते है, "बडे उद्‌देश्य के लिए हमने अपने छोटे हितो का बलिदान करने का निणय किया। हम ऐसा कुछ नही करना चाहते थे जिससे बसपा की सरकार गिर जाए।"

जबकि यह अद्धसत्य है। जलाभिषेक की सफलता के बाद बसपा सरकार पर भाजपा के दबाव को देखते हुए विहिप के नेता आश्वस्त थे कि मायावती मथुरा के उनके कार्यक्रम को एक बार फिर पूरा होने देगी। मगर मायावती सवा सेर निकली। उन्होने स्पष्ट सकेत दे दिया कि अगर दबाव बढा तो वे अपनी सरकार को कुर्बान कर देगी। 10 अगस्त को उन्होने प्रस्तावित यज्ञ और परिक्रमा पर पाबदी लगाने की घोषणा की। और अगले दिन विहिप-भाजपा के नौ सदस्यीय प्रतिनिधिमडल के साथ हुइ बैठक मे उन्होने अपने फैसले पर पुनर्विचार से मना कर दिया।

हैरत मे पडे भाजपा नेता इन अफवाहो से भी भ्रमित हो गए कि अगर भाजपा समर्थन हटा लेती है तो मुलायम सिह यादव की समाजवादी पार्टी मायावती की सरकार

को 'अस्थायी' समर्थन दे देगी। हालॉकि मुलायम ने बाद मे इस बात से साफ इनकार किया कि उन्होने कभी ऐसे प्रस्ताव पर विचार किया था। उन्होने कहा, "ऐसी बात हम तभी सोच सकते है जब भाजपा सचमुच समथन वापस ले ले।" इसके अलावा भाजपा नेता इस बात से भी वाकिफ थे कि इका ओर सपा की कोशिश भाजपा-बसपा गठबधन मे दरार पेदा करने की हे जो वोट के लिहाज से काफी मजबूत गठजोड ह। सूत्रो का कहना हे कि जहॉ विद्याचरण शुक्ल ओर राजेश पायलट बसपा नता काशीराम से सपक साधे हुए थे, वही मुलायम ने बसपा विधायको को सदेश भिजवाया कि वे विहिप के दबाव के आगे न झुके। बताया जाता हे कि प्रधानमत्री ने अपने दूता के जरिए सदेश भिजवाया कि अगर दबाव ज्यादा हो तो मायावती विधानसभा भग कर दे ओर आगामी चुनाव तक उन्हे कायवाहक मुख्यमत्री बने रहने दिया जाएगा।

तेजी से बदले घटनाक्रम ने सघ परिवार के नेताओ मे खलबली मचा दी। 12 अगस्त को विहिप के महासचिव अशोक सिघल को इका ओर सपा की चालबाजी की खबर लदन मे दी गई। विहिप के अध्यक्ष विष्णु हरि डालमिया हेदराबाद से भागे-भागे दिल्ली आए। अगले दिन मायावती विहिप नेताओ से मिलने दिल्ली आइ। विहिप नता इस शत पर परिक्रमा वापस लेने को तैयार हो गए कि उन्हे पूव-निर्धारित स्थान जवाहर इटर कॉलेज मे यज्ञ करने दिया जाए, जो परिसर से बमुश्किल 500 गज दूर हे। मगर मायावती नही मानी।

इस दोरान विहिप नेतृत्व मे कई बडे मतभेद उजागर हुए। अयोध्या आदोलन मे आग-आगे रहे स्वामी वामदेव ने यज्ञ की तैयारी मे दरकिनार किए जाने के विरोध मे मथुरा के कायक्रम मे शामिल होने से इनकार कर दिया। मथुरा मे आम तोर पर इस वक्त रहने वाले स्वामी वामदेव भीलवाडा चले गए। साध्वी ऋतभरा ने भी उनका अनुसरण किया। मथुरा से भाजपा के सासद महत साक्षी गोपाल भी वहॉ गेरहाजिर थे। वे 18 अगस्त की सुबह ही शहर मे आए और वृदावन के अपने आश्रम मे बेठे रहे। अयोध्या मुहिम के अगुआ महत अवैद्यनाथ, परमहस रामचद्र दास और नृत्यगोपाल दास भी मौजूद नही थे। उन्होने 14 अगस्त को फेक्स सदेश भेजा, "इस समय बसपा से टकराव मे समझदारी नही है।"

इस फूट का फायदा उठाते हुए मायावती ने 14 अगस्त को विहिप नेताओ—डालमिया और विनय कटियार—के साथ बैठक मे समझौते से इनकार कर दिया। ओर वे भी हैरत मे पड गइ जब विहिप नेताओ ने प्रस्तावित स्थल से 3 कि मी दूर यज्ञ आयोजित करने की उनकी सलाह मान ली। इस फैसले की घोषणा करते हुए कटियार ने सवाददाताओ से कहा, "हमने यह फेसला शाति बनाए रखने के लिए किया, क्योकि हमे खबर मिली थी कि उपद्रवी तत्त्व मुश्किल पैदा करने की कोशिश करेगे।" लेकिन उनकी इस दलील मे दम नही दिखता। दरअसल, मायावती कामयाब रही। उन्हे इस बात का अदाजा हो गया था कि बसपा को समर्थन देने

स जा दलित जनाधार भाजपा को मिला है, उसे यह खोना नही चाहती।

बहरहाल, तीन दिन के यज्ञ मे कभी भी एक हजार से ज्यादा भक्त इकट्ठा नही हुए। इसकी वजह सिर्फ विहिप का ठडा पड जाना ही नही है। मथुरा के आसपास बडी तादाद मे पुलिस की तेनाती से जन्माष्टमी के दिन श्रीकृष्ण मदिर पहुँचने वाले आम भक्त भी कम आए। केंद्रीय बलो ओर राज्य पुलिस की 83 कपनियाँ मस्जिद के चारो आर चोकसी कर रही थी।

पूव मेयर तथा वरिष्ठ साहित्यकार दाऊजी गुप्त ने बताया, "लोग कुछ भी कह, मायावती का मुख्यमत्री बनना उन परिस्थितियो पर निर्भर करता है, जिन्हे सामतवाद ने जन्म दिया। हालाकि मायावती के सघष को हम अनदेखी नही कर सकते। उस सघष को किनारे कर केवल अवसरवाद की बात करना उचित नही हे। राजनीति मे कब क्या हो जाए, इसकी कोइ भी कल्पना नही कर सकता। राजनीति भावनाओ के सहारे नही चलती। उसकी जनक ऐसी तमाम परिस्थितिया होती हे, जिनकी परिधि मे आक्रोश होता हे, गलत परपराओ को उलटने की इच्छा शक्ति होनी हे और राजनीतिज्ञो के अपने-अपने द्वद्व होते हे।

## सदर्भ एव टिप्पणी


- इंडिया टुड नइ दिल्ला 30 जून 1995 पृष्ठ 30
- माया 15 नवबर 1995
- मो जमाल अख्तर आयरन लडा कु मायावती प्रकाशक बहुजन सगठक 12 गुरुद्वारा रकाबगज रोड नइ दिल्ली 1999 पृ 11
- अजय सिह हाथा बसपा का अकुश भाजपा का समकालीन जनमत 16 30 जून 1995
- स्वर्णिम इतिहास की रचना दलित प्रक्रिया अम्बडकर चोक मुनिरका नइ दिल्ली मइ-जून 1995 पृ 20
- राष्ट्रीय सहारा नाएडा 10 जून 1995 पृ 5
- वही पृ 6
- वही पृ 7
- वही पृ 8
- वही पृ 9
- वही पृ 10
- कवल भारती मायावती की ताजपोशी हम दलित नइ दिल्ली नवबर 1995 पृष्ठ 20
- राष्ट्रीय सहारा 2 जुलाइ 1995
- बहुजन सगठक बामसेफ सस्था और बसपा का मुख पत्र नइ दिल्ली 6 दिसबर 1993 पृ 4
- गेल ओम्वेट यह बसपा का पतन है बहुजनवाद का नही समकालीन जनमत 16-31 अगस्त 95
- वही 1 जनवरी 94 पृष्ठ 14
- वही 16 31 माच 94 पृ 7
- वही पृ 10
- वही पृ 9

- इडिया टुड 15 नवबर 9ɔ पृ 46
- बहुजन सगठक अगस्त 9ɔ पृ 4
- माया 1ɔ नवबर 95 पृ 14
- वहा पृ 1ɔ
- राष्ट्राय सहारा 30 सितबर 9ɔ पृ 6
- क्या यहा ह ब्राह्मवाद का विकल्प पुरुषात्तम अग्रवाल 18 नवबर 9ɔ
- दलित राजनाति का रानी इडिया टुड 15 अप्रेल 1996 पृ 30
- वहा 1ɔ सितबर 9ɔ पृ 23
- 22 जनवरा 2002 म लखनऊ स्थित उनक निवास पर बातचीत के आधार पर

# 1996 के चुनाव

क्राति साप्ताहिक लिखता हे कि उत्तर प्रदेश की साढे चार माह पुरानी मायावती सरकार को नही बचाया जा सका। भारतीय जनता पार्टी ने 'दलित प्रेम' की बेसाखी हटा ली और समथन वापस होन के साथ ही 'दलित प्रेम' नामक नाटक का पटाक्षेप हो गया। मायावती ने अपनी पार्टी के सिद्धातो के अनुसार पूरे समय सरकार अपनी तरह से सरकार भलाइ हालाकि भारतीय जनता पार्टी के नेताओ ने उन्हे अपनी विचारधारा मे ढालने की कोशिश तो बहुत की थी। लेकिन मायावती अपनी विचारधारा पर मजबूती से टिकी रही। बसपा के अनुसार पूरे शासन काल मे भाजपा के नेताओ ने मायावती को कठपुतली बनाने एव अगुली पर नचाने की पूरी पूरी कोशिश की थी, लेकिन उन्होने अपनी बुद्धिमत्ता से काय लिया पूरे समय भाजपा के नेताओ का कटपुतला बनाकर नचाया।

बीजेपी ने समथन वापसी के जो कारण गिनाए हे, उनम कोई भी ऐसा नही हे, जिसे समथन वापस का ठोस सबूत माना जाए। मायावती सरकार ने दलितो, पिछडे वर्ग के उत्थान के लिए कुछ योजनाएँ बनाइ थी, बीजेपी को यह रास नही आया ओर आरोप लगा दिया कि मायावती सरकार जातिवादी आधार पर काम कर रही है। एक ओर बीजेपी दलितो, शोषित वग के नारे लगा रही है। जब एक दलित सरकार इस उद्‌देश्य के लिए कुछ करना चाहती है तो उसकी टॉग खीच ली जाती हे। अगर बीजेपी वास्तव मे दलितो की हित रक्षक होती तो इस सरकार को अपना समथन जारी रखती। एक तरफ बीजेपी ने बिना शत समथन का ऐलान किया दूसरी ओर बिना उचित कारण समथन वापस ले लिया। जो तकसगत नही था।

बसपा न जब यह नारा दिया था कि—'वोट हमारा, राज तुम्हारा—नही चलेगा, नही चलेगा', तब दूसरे राष्ट्रीय दलो के आका ओर उनके समर्थक बसपा के इस तरह के नारो को हलके तौर पर लिया करते थे, आम लोग भी इसी तरह समझा करते थे कि राजनीतिक पार्टियॉ इसी तरह कोई-न-कोइ अपना नारा देती रहती है ओर कुछ दिन बाद वह नारा लुप्त हो जाता है तथा नया नारा निकल आता है, लोगो को गुमराह करने के लिए, लेकिन एक दशक मे ही बसपा ने अपना इतना

विस्तार कर लिया है कि हर पार्टी बसपा से बिना बात किए जैसे अपने को अधूरा मानती रही थी। उनकी राजनीतिक गोटियो के सारे रास्ते बद हो चुके थे। बसपा ने अपनी सरकार बनाकर मुलायम सिह की धोखाधडी, माफियागर्दी एव भ्रष्टाचार को सबक सिखाने एव बहुजन समाज को मनुवादी भाजपा की दोगली नीतियो को नगा करने के लिए भाजपा से निशर्त समथन भी लिया, जो अस्वाभाविक होते हुए भी राजनीतिक दॉव-पेच करने पडे, यह उस दोरान एक बडा आश्चय भी माना जा रहा था जो सत्य भी था कि दो ठीक विपरीत दिशावाली पार्टियो का इस तरह का समथन कितने दिन चल पायेगा। लेकिन बसपा को निशर्त समथन देने के पीछे मनुवादी भाजपा का एक ही मकसद था, जिसे बसपा समझती ही नही थी, बल्कि अपने मचो से खूब लाउडस्पीकर लगाकर कहती भी रही कि मनुवादी दलो मे हमारे लोगो का कभी भला नही हो सकता, उनका दलित प्रेम मात्र मगरमच्छ के ऑसुओ की तरह ही हे। भाजपा ही अकेले नही, बल्कि मनुवादी अन्य सभी दल बसपा को फूटी ऑख से भी दखना पसद नही करते है, वे सभी इसी दॉव-पेच मे भी रहते है कि बसपा को कॅसे धकियाया जाए इसके बढते प्रभाव को किस तरह से मिटाया जाए, इसी रणनीति के तहत बसपा को भाजपा ने भी समथन दिया फिर बसपा की सरकार भी साढे चार माह मे ही गिरा भी दी, लेकिन इतना कुछ करने के बावजूद बसपा दिन दोगुनी और रात चोगुनी बढती ही गई।

बहुजन सगठक आगे अपने सपादकीय मे लिखता है कि बसपा को राजनीति के आकाशीय मडल मे 'धूमकेतु' समझने वाले आज खुद ॲधियारे मे भटकते नजर आ रहे है और बसपा सूर्य की तरह ॲधियारे को चीरते हुए आगे बढ रही है। इसलिए बहुजन समाज का भला मनुवादी दलो के साथ रहने से नही, बल्कि बसपा के साथ रहने मे है। अब उन्हे पुन युद्ध क्षेत्र मे आना था। चुनाव सर पर थे। राजनेतिक दल अपनी-अपनी तैयार करने मे लगे थे। कहा जाता है कि लोहा लोहे को काटता है। बहुजन राजनीति मे भी इसी दर्शन का प्रचुरता से प्रयोग हुआ।

वही इडिया टुडे का मानना है कि उत्तर प्रदेश मे एक ओर विधानसभा चुनाव जीतने के लिए राजनैतिक दलो का खुलकर जातिकरण हुआ। वही दूसरी ओर चुनावी मुद्दो के प्रचार की बजाए बदूको और ए के 47 का आतक और उससे निबटने के लिए 'लाल, पीली और हरी' सेनाओ के गठन की भी तैयारी हुई। सभी राजनैतिक दलो का मकसद था साम, दाम, दड, भेद नीति से प्रदेश की सत्ता पर काबिज होना। एक तरफ समाजवादी पार्टी ने वोटो की लूट और चुनाव के दौरान गुडागर्दी को रोकने के लिए **'लाल सेना'** के गठन की घोषणा की तो दूसरी तरफ बहुजन समाज पार्टी ने बहुजन सुरक्षा दल या **'ब्लू ब्रिगेड'** गठित किया। बसपा ने बहुजन सुरक्षा दल के लिए नौजवानो की भर्ती कर उनकी ट्रेनिग भी शुरू की।

कोई भी किसी से पीछे नही रहना चाहता था। सभी की राजनैतिक गतिविधियॉ

लगभग एक जैसी थी। ओर सत्ता प्राप्त करने का माध्दम भी। उत्तर प्रदेश विधानसभा के तीन चरणो मे हुए चुनाव के लिए नाम वापसी की अवधि खत्म होने के बाद 4441 उम्मीदवार मेदान मे रह गए थे।

बहुजन समाज पार्टी ने सभी वर्गो को समान प्रतिनिधित्व देते हुए कुल 299 प्रत्याशिया की सूची जारी की। बसपा की राष्ट्रीय महासचिव एव तत्कालीन पूर्व मुख्यमत्री मायावती ने बताया था कि बसपा ने समाज के सभी वर्गो का प्रतिनिधित्व किया ह। बसपा ने पिछडे वर्ग के 102 लोगो, अनुसूचित जातियो के 86, मुसलमाना को 53, ठाकुरो को 25, ब्राह्मणो को 12, वृणिको को 4, जाटो को 5, पजाबियो को 5, कायस्थो को 3, भूमिहारो को 2, ईसाई व बगाली को एक-एक सीट से प्रत्याशी बनाया गया हे। इस तरह बसपा ने लोकतात्रिक चुनावी युद्ध मे समाज के लगभग सभी वर्ग एव जातियो को जोडा।

बहुजन समाज पार्टी की महासचिव मायावती ने अप्रैल, 1996 मे उत्तरी भारत के एक हिदी देनिक को दिए साक्षात्कार मे कहा था, "उत्तर प्रदेश के सदर्भ मे हमने यह फेसला लिया था कि हम किसी पार्टी से कोई तालमेल नही करेगे। हम बहुजन समाज मे तालमेल चाहते है, पार्टियो मे नही। सो मे से पिचासी जब बहुजन समाज के लोग हो ओर उनमे आपसी भाईचारा या तालमेल हो जाए तो पार्टियो से तालमेल की क्या जरूरत हे। उत्तर प्रदेश की पूर्व मुख्यमत्री की यह एक अच्छी बात थी, पर चुनाव के परिणामो ने यह बतला दिया कि बहुजन समाज से तालमेल करने मे बहुजन समाज पार्टी उस तरह सफल नही हो सकी। बहुजन समाज के मतो को जिस तरह बॉटा गया, इसे दुखद आश्चर्यजनक चुनावी रणनीति ही कहा जाएगा। विशेष रूप मे सयुक्त मोर्चा या बसपा की इस खुशफहमी पर उनका मानना रहा कि भाजपा को भले ही बहुमत नही मिल पाया, लेकिन इनकी भी सीमाऍ स्पष्ट हो गइ है। मुलायम सिह यादव यादवो और कुछ पिछडो का वोट लेकर मुख्यमत्री नही बन सकते और काशीराम को सिर्फ दलितो की बदौलत सत्ता नही मिलने वाली। इसलिए एक खास वर्ग के सहारे सत्ता पाने की राजनीति से जिस सामाजिक विखडन का खतरा पैदा हो सकता था, वह भी नही होने वाला। यह दबाव पहले भी स्पष्ट हो गया था, जब बसपा ने पहली बार सवर्णो को भी टिकट दिया और मुलायम सिह ने भी अच्छी खासी कोशिश की कि ब्राह्मण नही तो कम-से-कम राजपूत ही उनके साथ आ जाऍ। भाजपा ने भी इस बार पिछडो को अधिक टिकट दिया। यानी सभी ने अपने-अपने दायरे से बाहर निकलने की कोशिश की। ये दबाव आगे और भी काम करेगे और 'जुडाव' की यह प्रक्रिया लोकतत्र के लिए बेहतर सकेत रही। ऐसा फोरी तौर पर माना गया।

जहॉ तक बसपा-कॉग्रेस गठबधन का सवाल है तो इसका लाभ पूरी तरह कॉग्रेस को मिला। बसपा का समूचा वोट कॉग्रेस के पक्ष मे गया, लेकिन कॉग्रेस का वोट

बॅट गया। कॉंग्रेस का जो **'शेष' दलित वोट** था वह तो बसपा क़ो मिला, लेकिन बाकी वोट अन्य पार्टियो मे विभाजित हो गया।

जहॉ तक सामाजिक न्याय और सामाजिक परिवर्तन का सवाल है तो अगर यह प्रक्रिया एक व्यापक विचारधारा के तहत शुरू होती और जिसमे दलित ही नही सवर्णो की भी भागीदारी होती तो यह परिवतन कही ज्यादा गहरा होता।

पुष्पद्र की टिप्पणी ओर उनके द्वारा किये गये गभीर चुनावी सर्वेक्षण ओर विश्लेपण को अगर हम सही माने तो ग्यारहवी लोकसभा के 1996 मे हुए चुनावो स भारतीय राजनीति मे बहुत बडे परिवर्तन की शुरुआत मानी जा सकती है। इस चुनाव के बाद से एक पार्टी के वर्चस्व की जगह गठजोडो की राजनीति के युग ने ल ली ओर कॉंग्रेस के रुतबे मे धीरे-धीर गिरावट आने लगी। भारतीय जनता पार्टी ससद मे सीटो के मामले मे सबसे आगे निकल गई और उसका सारे देश मे सागठनिक रूप से विस्तार भी हुआ। कई राज्यो म क्षेत्रीय पार्टियो का राजनीतिक महत्त्व बढ गया ओर समाजवादी पार्टी, समता पार्टी, जनता दल, राष्ट्रीय जनता दल, बहुजन समाज पार्टी, जेसी छोटी-छोटी पार्टियो को मजबूती मिली। इन छोटी पार्टियो के पास अपने-अपने खास सामुदायिगत समर्थन आधार थे और इनके प्रभाव क्षेत्र सीमित था। दलगत राजनीति मे हुए इन परिवतनो के पीछे भारतीय समाज मे हुए कही व्यापक परिवर्तनो की भूमिका थी। समाज के विभिन्न तबके राजनीति मे अपनी दावेदारी पेश करने मे लगे हुए थे और पार्टियो की सामाजिक सरचना और उनके द्वारा की जाने वाली समूह-हितो की अभिव्यक्ति भी तेजी से बदल रही थी। चूॅकि राष्ट्रीय पार्टियॉ इन हितो की परवाह कर पाने मे कामयाब नहीं हो पा रही थी। इसलिए भी हित-आधारित छोटी पार्टियो की सख्या बढती जा रही थी। द्विज जातियो ने, खास तोर से उत्तर भारत मे, कॉंग्रेस का दामन छोड दिया था और कमोबेश भाजपा के पीछे गोलबद हो गइ थी। अपने आतरिक विभेदो के बावजूद पिछडी जातियो को समाजवादी पार्टी, समता पार्टी, जनता दल, राष्ट्रीय जनता दल, क्षेत्रीय दलो और वामपथी पार्टियो मे अपने ताकतवर राजनीतिक प्रतिनिधित्व की उपलब्धि हो गई थी। मुसलमान भी कॉंग्रेस का साथ छोडकर अन्य पार्टियो के साथ रणनीतिक गठजोड बनाने लगे थे, ताकि भाजपा और कॉंग्रेस की पराजय सुनिश्चित की जा सके।

यही वह दौर था जब दलित राजनीति ने अपना बेहद मजबूत दावा पेश किया जिसके कारण अनुसूचित जातियो के मतदान सबधी रूझानो का अध्ययन जरूरी हो गया। कॉंग्रेस का पल्लू छोडकर दलित मतदाता अपनी राजनीतिक चेतना के नये चरण का उद्‌घाटन करते दिखे और दलगत होड के जरिए उनकी नयी राजनीतिक अस्मिता बनती हुई प्रतीत हुई। इन वोटरो पर एक गहरी नजर डालने से पता चलता है कि उन्होने अपनी दावेदारी के लिए चुनावी होड को क्यो चुना। राजनीतिक व्यवस्था की वैधता के बारे मे उनकी राय के विश्लेषण से जानकारी मिलती है कि आमतौर

से वाम और वामोन्मुख पार्टियो को पसद करने वाले दलित मतदाता लोकतात्रिक सस्थाओ के बारे मे क्या समझते है। दलितो के अदरूनी विभेदो और उनकी पार्टी बहुजन समाज पार्टी के उभार के कारणो ओर प्रभाव का आकलन करते हुए इस अध्ययन मे यह पता लगाने की काशिश भी की गइ हे कि इस परिघटना के समग्र भारतीय राजनीति के लिए क्या नतीजे निकलेगे।

विकासशील समाज अध्ययन पीठ द्वारा 1996 ओर 1998 के निवाचनो क बाद जमा किए गए ऑकडो पर आधारित यह विश्लेषण क्रमश 1,791 ओर 1,312 दलित मतदाताओ से बातचीत के बाद किया गया है। सर्वेक्षण के दोरान यह भी स्पष्ट हुआ कि दलितो के भीतर विभिन्न कारणो से एक मध्य वग, उच्च-मध्य वग आर एक अभिजन माना जा सकने वाला तबका उभर चुका है। सर्वेक्षण मे कुल 9,614 ओर 8,133 वोटरो से बात की गइ जिनमे दलितो की ऊपर दी गई सख्या के अलावा द्विज मतदाताओ की सख्या क्रमश 3,357 ओर 2,039 थी।

आजादी के बाद किए गए कई अध्ययन बताते हे कि दलित मतदाता वोट डालने मे द्विज मतदाताओ से काफी पीछे रहे है। या तो ऊँची जातियो ने उन्हे वोट डालने से जबरन रोका या फिर वे स्वय राजनीतिक चेतना की कमी या हिसक प्रतिक्रिया के डर से अपने लोकतात्रिक अधिकार का इस्तेमाल करने नही गए। 1996 और 1998 के चुनावो मे यह परिस्थिति पहली बार बदलती हुई दिखाई दी। 1996 मे मतदान के राष्ट्रीय ओसत 87 3 प्रतिशत के मुकाबले द्विज जातियो के मतदान का प्रतिशत 85 6 था। दलितो ने इस चुनाव मे इन दोनो ऑकडो को पार करते हुए 89 2 प्रतिशत दज किया। 1998 मे भी यही रवैया जारी रहा और द्विज जातियो के 91 9 प्रतिशत के मुकाबले दलितो ने 93 प्रतिशत का ऑकडा दर्ज करते हुए बाजी मारी। ध्यान रहे कि 1971 मे दलितो के मतदान का प्रतिशत केवल 78 8 था। पूछने पर 1,791 दलित वोटरो मे से केवल 16 वोटरो ने कहा कि उन्होने लोकतात्रिक अधिकारो के अज्ञान या हिसा के डर से वोट नही डाला। ऑकडे यह भी बताते हे कि द्विज जातियॉ, अनुसूचित जातियो के लिए आरक्षित निर्वाचन क्षेत्रो मे मतदान के प्रति उदासीन दिखाई देती है, क्योकि वहॉ उनके पास अपनी जाति के उम्मीदवारो को वोट देने का मौका नही होता। इसके उलट दलित जातियॉ वोट डालने की कार्रवाई के प्रति खासा उत्साह प्रदर्शित करते हुए लगती है और मतदान के लिए न्यूनतम आयु 21 से घटकर 18 वर्ष होने से भी दलितो को नये अधिक मुखर और ऊर्जावान मतदाता मिले है। शिक्षा के बेहतर अवसरो और अधिकारो के प्रति बढी हुइ चेतना के कारण दलितो के लिए वोट डालना अब एक निष्क्रिय कारवाई के बजाए सामाजिक ऊर्ध्वगामिता का प्रतीक बन गया है। दलितो के मतदान का प्रतिशत इस तथ्य के बावजूद बढा है कि चुनाव आयोग की पाबदियो के कारण उम्मीदवारो के सभी वोटरो तक पहुँचने की सभावनाएँ कम हो गई है।

एक जमाने मे दलित का मतलब ही माना जाता था कि वह कॉग्रेस का वोट होगा। साठ के दशक मे रिपब्लिकन पार्टी ने कॉग्रेस के इस दावे को चुनाती देने की कोशिश की थी कि केवल वही अनुसूचित जातियो के उज्जवल भविष्य की गारटी कर सकती हे। लेकिन इस पार्टी का प्रभाव महाराष्ट्र ओर उत्तर प्रदेश के कुछ जिलो तक ही सीमित रह गया। दशक खत्म होते-होते विभिन्न राजनीतिक कारणो से इस पार्टी की रही-सही आभा भी धूमिल हा गई। 1967 और 1977 वाल चुनावा मे भी दलित मतदाताओ ने कॉग्रेस का साथ नही छोडा। 1967 मे कॉग्रेस को मिले दलित वोटा का प्रतिशत 45 2, 1971 मे 47 8, 1977 मे 35 7 ओर 1980 म 52 8 था। केवल वामपथी शासन वाले राज्यो मे ही दलित कॉग्रेस को कम पसद करते थे। दलितो की पसद मे आए बदलाव का सकेत अस्सी ओर नब्बे के चुनाव परिणामो से मिलना शुरू होता है। 1996 तक आते-आते दलितो ने उत्तर प्रदेश ओर बिहार जंसे महत्त्वपूर्ण राज्यो समेत कइ राज्यो मे कॉग्रेस को त्याग दिया। लोकसभा मे पहली बार सबसे बडी पार्टी बनने मे कॉग्रेस की नाकामी का एक बडा कारण यह भी था।

1996 मे उसे सबसे ज्यादा कुल 31 4 और 1998 मे 29 9 प्रतिशत दलित वोट मिले। इसके मुकाबले कॉग्रेस को मिले कुछ वोटो मे दलित वोटो का हिस्सा दोनो चुनावो मे क्रमश 21 6 और 22 8 प्रतिशत रहा, जबकि 1971 मे कॉग्रेस को मिल इन वोटो का प्रतिशत 47 8 था। 1996 ओर 1998 मे वामपथी पार्टियो को 11 6 ओर 10 4 प्रतिशत दलित वोट मिले, जबकि बसपा को 12 1 और 10 9 प्रतिशत दलित वोट मिले। 1996 मे बसपा दलित वोटो पर सबसे ज्यादा निभर पार्टी साबित हुइ, क्योकि उसके कुल वोटो मे इनकी सख्या 67 प्रतिशत थी ओर 1998 मे यही सख्या 60 6 प्रतिशत थी। बसपा के अलावा और कोइ पार्टी दलित वोटो पर इस कदर निर्भर नही दिखाई देती। भाजपा को इन दोनो चुनावो मे करीब-करीब 13-13 प्रतिशत दलित वोट मिले, जबकि उसे द्विज जातियो ने क्रमश 45 6 ओर 38 4 प्रतिशत वोट दिए। भाजपा के अतिरिक्त वामपथी और वामोन्मुख दलो को दलितो के 60 7 ओर 58 1 प्रतिशत वोट मिलने का ऑकडा बताता है कि दलित वोटर आमतोर पर गेरदक्षिणपथी रूझान रखते हे।

**उत्तर प्रदेश** मे बसपा ने 1996 मे दलितो के 59 5 प्रतिशत वोट बटोरकर खुद को दलितो की सबसे प्रिय पार्टी साबित कर दिया। कॉग्रेस, भाजपा और समाजवादी पार्टी के साथ हुए जनता दल के गठजोड को क्रमश केवल 9 4, 10 4 और 10 3 प्रतिशत वोट ही मिले। 1998 मे बसपा के दलित मत 9 प्रतिशत कम हो गए ओर भाजपा अपने दलित मत 8 प्रतिशत बढाने मे कामयाब रही। **पश्चिम बगाल** मे 1996 के चुनाव मे दलित मतो के मामले मे वाम मोर्चा 61 6 प्रतिशत वोटो के साथ कॉग्रेस के 24 7 प्रतिशत के मुकाबले बहुत आगे रहा यानी कॉग्रेस का दलित आधार मे 10 7 प्रतिशत की भारी गिरावट देखी गई। इसी तरह **केरल** मे वाम

लोकतान्त्रिक मोर्चे ने कॉग्रेस के 20 5 के मुकाबले 69 2 प्रतिशत दलित वोट हासिल करके बाजी मार ली। 1996 मे **तमिलनाडु** के दलित वोटरो ने द्रविड मुनेत्र कषगम ओर तमिल मनिला कॉग्रेस के गठजोड को 68 1 प्रतिशत वोट देकर पसद किया। कॉग्रेस-अन्ना द्रमुक गठजोड को सिफ 21 3 प्रतिशत वोट ही मिल सके।

1996 मे बिहार, मध्य प्रदेश ओर महाराष्ट्र के बहुकोणीय सघर्ष मे दलित मतदाता भी विभाजित हो गए। **बिहार** मे जनता दल और उसके साथी दला को 24 1 प्रतिशत, भाजपा-समता गठजोड को 18 4, कॉग्रेस को 14 9 और भाकपा (माले) का 14 2 प्रतिशत दलित वोट प्राप्त हुए। आरा ओर ओरगाबाद ससदीय क्षेत्रा म भाकपा (माले) को 37 3 प्रतिशत अथात् अपने कुल वोटो के प्रतिशत से भी अधिक दलित समर्थन हासिल हुआ। **मध्य प्रदेश** मे कॉग्रेस को 28 1, भाजपा को 11 5 ओर बसपा को 22 9 प्रतिशत दलित वोट मिले। **महाराष्ट्र** मे कमाबेश यही रूझान रहा। 1998 मे कॉग्रेस दलित वोटो के लिहाज से मध्य प्रदेश ओर महाराष्ट्र मे काफी फायदे मे रही ओर उसे क्रमश 40 4 और 46 9 प्रतिशत वोट मिले। मध्य प्रदेश मे बसपा की ओर बिहार मे राष्ट्रीय जनता दल की स्थिति दलिता के बीच सुदृढ हुइ।

कनाटक मे 1996 मे जनता दल 25 प्रतिशत वोट पाकर सबसे आगे रहा। अन्य राज्यो मे सबसे ज्यादा दलित वोट पाने वाली पार्टियॉ और गठजोड इस प्रकार थे **आध्र प्रदेश** मे तेलुगु देशम ओर वाम पार्टियो का गठजोड 37 3 प्रतिशत **हरियाणा** मे भाजपा-हरियाणा विकास पार्टी-समता गठजोड 36 6 प्रतिशत, **दिल्ली** मे भाजपा 36 5 प्रतिशत और **पजाब** मे शिरोमणि अकाली दल 21 1 प्रतिशत। 1998 मे कॉग्रेस ने कनाटक मे 58 9 प्रतिशत दलित वोट हासिल किए ओर भाजपा ने भी 14 4 प्रतिशत वोट प्राप्त करके इस क्षेत्र मे अपना प्रदर्शन सुधारा। आध्र के रूझान मे कोई परिवतन नही हुआ। हरियाणा मे कॉग्रेस को अधिकतर भाजपा की कीमत पर 67 9 प्रतिशत दलित वोट मिले। पजाब मे अकाली-भाजपा गठजोड ओर कॉग्रेस दोनो के दलित वोटो मे गिरावट आई, क्योकि बसपा 18 2 प्रतिशत दलित वोट ले गई। **गुजरात** मे उपलब्ध ऑकडे बताते है कि 1996 मे भाजपा को 37 8 ओर कॉग्रेस को 21 6 प्रतिशत वोट मिले थे। 1998 मे कॉग्रेस ने सुधार करके यह ऑकडा 39 1 प्रतिशत कर लिया, पर भाजपा फिर भी 41 3 प्रतिशत दलित वोट लेकर आगे बनी रही। हिमाचल प्रदेश मे 1996 मे 75 प्रतिशत दलित वोट कॉग्रेस के खाते मे गए।

इन तथ्यो से नतीजा निकाला जा सकता है कि कॉग्रेस ने अपना दलित आधार अधिकतर वामपंथियो, बसपा या क्षेत्रीय पार्टियो के हाथो खोया। भाजपा दलितो मे कोई खास घुसपैठ नही कर पाई। क्षेत्रीय दलो का चुनाव करके दलित मतदाताओ ने अपने गैरकॉग्रेसी रूझान का ही परिचय दिया है।

जाहिर है कि दलित राजनीति एक सक्रमणकालीन दौर से गुजर रही है। दलित वोटर अपने मत का महत्त्व समझ गए है और उसका सामूहिक ताकत के दम पर वे चुनावी सौदेबाजी की स्थिति मे आना चाहते है। वामपथी केवल अपने शासन वाले केरल और पश्चिम बगाल मे ही दलितो के बीच स्थायी समथन आधार बना सके है। उत्तर प्रदेश ओर बिहार के रूझान बताते हे कि दलित वोटर अब पहले की तरह दलगत राजनीति के क्षेत्र मे द्विजो की प्राथमिकता के हिसाब से मत नही डालते।

आयु, लिग, स्थानिकता या शहरी बनाम ग्रामीण ओर वर्ग की दृष्टि से भी दलित मतदाताओ पर एक नजर डालनी चाहिए। कॉग्रेस को समथन देने वाले दलितो म इस आधार पर कोई फर्क नही दिखाई देता यानी कहा जा सकता है कि कॉग्रेस को वोट देने वाले दलितो मे हर आयु, लिग और वर्ग के लोग शामिल है। लेकिन दूसरी पार्टियो के साथ ऐसा नही हे। जहॉ तक पार्टियो मे चुनाव का सवाल हे दलित मतदाता आयु के आधार पर खास भेद करते हुए नही दिखते। 26 से 35 साल के मतदाता समान रूप से मुख्य पार्टियो मे बॅटे हुए दिखते है। 25 साल तक के मतदाताओ के बीच बसपा और भाजपा को सबसे ज्यादा पसद किया जाता हे। इसके उलट वाम पार्टियो और जनता दल को पसद करने वाले मतदाताओ मे ज्यादा उम्र के वोटरो की सख्या अधिक है।

वर्ग-विभाजन एक ऐसा सूचकाक जरूर है जो मतदान के निर्णय को प्रभावित करता है। मध्यवर्गीय और धनी दलित भाजपा को काफी पसद करते हुए दिखते हे। बसपा, वामपथी और जनता दल साफ तौर पर गरीब दलितो की पसद हे। इस मामले मे कॉग्रेस एक बार फिर सभी दलित वर्गो मे समान रूप से फेली दिखनी है। चूॅकि दलितो मे मध्य या धनी वग की सख्या बहुत ही छोटी हे इसलि" गरीब और वचित दलितो की मतदान प्राथमिकताओ का पहलू ही दलित राजनीति ा मुख्य धार समझा जाना चाहिए।

दलित वोटो का यह विश्लेषण बसपा के उभार का अध्ययन किए बिना अधूरा ही रहेगा। 1996 मे बसपा के 67 4 और 1998 मे 60 6 प्रतिशत दलितो मे से आए थे। उत्तर प्रदेश, हरियाणा, मध्य प्रदेश और पजाब मे इस पार्टी का प्रदशन काफी अच्छा रहा था। 1996 के अखिल भारतीय चुनाव ऑकडे दिखाते है कि बसपा ने कुल 201 सीटो पर चुनाव लडा और 11 पर जीत हासिल करते हुए कुल वैध वोटो का 3 8 प्रतिशत प्राप्त किया। उसे उत्तर प्रदेश मे 6, पजाब मे तीन और मध्य प्रदेश म दो सीटे मिली। इनमे केवल तीन चुनाव क्षेत्र ही आरक्षित थे। इस पार्टी ने उत्तर प्रदेश के कुल वोटो मे से 20 16 प्रतिशत वोट हासिल किए। प्रदेश की 52 सीटो पर इस पार्टी को एक लाख से ज्यादा वोट मिले। वह 17 क्षेत्रो मे दूसरे स्थान पर रही और 46 क्षेत्रो मे उसे कुल मतो का 20 प्रतिशत हासिल हुआ। बसपा को 1985

क विधानसभा चुनाव मे केवल 4 प्रतिशत वोट ही मिले थे। 1989 मे यह प्रतिशत 9 4 हा गया। 1991 के लोकसभा चुनाव मे 9 9 और 1993 के विधानसभा चुनाव मे 10 8 प्रतिशत वोट लेने के बाद 1998 के चुनाव मे उसने अखिल भारतीय स्तर पर 4 68 का कही बेहतर प्रतिशत प्राप्त किया, लेकिन उसकी सीटे घटकर पॉच रह गइ।

बसपा का आधार उत्तर प्रदेश, पजाब हरियाणा और मध्य प्रदश म माना जाता ह। इन चारा राज्या मे उसके वोटो का प्रतिशत लगातार बढा है। इन चारो राज्या म दलिता की आबादी क्रमश 21 05, 28 31, 19 75 और 14 5 प्रतिशत यानी काफी ज्यादा हे। दश-भर मे दलित आबादी का ओसत 16 48 है। इस औसत से ज्यादा दलित आबादी वाले राज्य हिमाचल प्रदेश, राजस्थान, तमिलनाडु, पश्चिम बगाल ओर दिल्ली ह जिनमे यह प्रतिशत क्रमश 25 3, 17 3, 19 2, 23 6 और 19 1 है। इनम स किसी भी राज्य मे बसपा की राजनीतिक हेसियत अभी तक नही बन पाई हे। आध्र, ओडीसा, त्रिपुरा ओर कनाटक मे दलित आबादी राष्ट्रीय औसत के बराबर ही ह, पर वहॉ भी बसपा का उल्लेखनीय वजूद नही है। लेकिन बसपा के पक्ष मे उत्तर प्रदश के सदभ मे एक सकारात्मक आयाम यह उभरकर आया हे कि 1998 के चुनाव मे उसे पिछडे वर्गो का उल्लेखनीय समर्थन मिला है। उसके दलित वोटो की सख्या कम जरूर हुइ पर कुल वाट बढे ओर यह पिछडे वर्ग के वोटो के कारण सभव हो पाया। बसपा के उम्मीदवारो मे भी दलितो की सख्या घटी ओर पिछडे उम्मीदवारा की सख्या बढी हे। बहुजन गठजोड की दृष्टि से यह स्वागत योग्य तथ्य माना जा सकता है।

बसपा के समथन आधार के बारे मे यह एक गलतफहमी है कि उसकी अपील दलितो क शहरी शिक्षित मध्य वग मे ज्यादा है। हम देख चुके है कि बसपा को ज्यादातर देहाती दलितो ने अपने वोट दिए है। 1996 का चुनाव बताता है कि बसपा क 62 7 प्रतिशत दलित वोटर बिना पढे-लिखे थे, जबकि सर्वेक्षण के लिए चुने गए मतदाताओ मे ऐसे वोटर केवल 44 8 प्रतिशत थे। बसपा को वोट देने वालो मे इसके बाद उन दलितो का नबर आता हे जिन्हे माध्यमिक शिक्षा ही प्राप्त हुई हे। ऐसे 27 4 प्रतिशत वोटरो के मुकाबले स्नातक स्तर तक पढाई करने वाले दलित वोटरो का प्रतिशत सिर्फ दो निकलता है, जबकि भाजपा के लिए यही प्रतिशत 51 3 तक पहुँच जाता हे। पेशे के लिहाज से बसपा के वोटर अकुशल मजदूर, खेतिहर और अन्य सबधित कामो मे लगे हुए मजदूर, कारीगर, छोटे और सीमात किसान है। राष्ट्रीय ही नही उत्तर प्रदेश के स्तर पर भी यही स्थिति है।

दलितो का प्रतिनिधित्व करने के मामले मे महाराष्ट्र मे रिपब्लिकन पार्टी आगे रही है। 1996 मे उसने कोई सीट तो नही जीती, लेकिन जिन 11 निवाचन क्षेत्रो

मे उसने चुनाव लडा उनमे से पॉच मे उसे कुल पडे वोटा का बीस फीसदी ओर चार क्षेत्रो मे दस से बीस फीसदी तक वोट मिले। अकोला निवाचन क्षेत्र म उस पार्टी ने 33 19 प्रतिशत वोट तक हासिल करके दिखाए। 1998 म जेसे ही रिपब्लिकन गठजोड हुआ वेसे ही उसने अपनी चारा सीटे जीत ली। इन क्षेत्रो मे रिपब्लिकन पार्टी का 47 से 50 प्रतिशत तक वोट मिले। महाराष्ट्र म दलितो की आबादी केवल 11 09 प्रतिशत ही हे, इसलिए यहॉ दलित पार्टी क लिए गठजाड बनाना दूसर राज्या क मुकाबले अधिक जरूरी हे।

राजनीतिक व्यवस्था की वेधता के बार म किया गया अध्ययन बताता हे कि अपने वोट की ताकत मे यकीन के लिहाज से दलितो और द्विज जातिया का प्रतिशत एक-सा निकलता है। 60 प्रतिशत दलितो ओर 62 प्रतिशत द्विजो को अपने वोट के प्रभावी होने पर विश्वास निकला। वग के लिहाज से देखने मे भी यह प्रतिशत तकरीबन बराबर था। चुनाव प्रणाली की साख के बारे म पूछने पर 1996 मे 45 4 प्रतिशत दलितो ओर 51 3 प्रतिशत द्विजो ने चुनाव की उपयोगिता मे यकीन जताया था। 1998 मे भी इस ऑकडे मे परिवतन नही हुआ। राजनीतिक दला की उपयोगिता के मामले मे सिफ 41 4 प्रतिशत दलितो ने सकारात्मक राय दी। द्विजो मे यही ऑकडा 46 9 था। यह रवेया 1998 मे भी जारी रहा। 1996 मे केवल 21 8 दलितो और 18 1 द्विजो ने माना कि उनके जाति-समूहो के हितो की नुमाइदगी करने वाली कोइ पार्टी भी हे। 1998 मे इन ऑकडो मे थाडी बढोत्तरी हुइ। जातिगत हितो की परवाह करने वाली किसी पार्टी के न होने का समर्थन करने वाले दलित मतदाताओ का प्रतिशत दलितो ओर द्विजो मे 65-65 था।

विजय बहादुर सिह अपने लेख मे लिखते हे कि उत्तर प्रदेश विधानसभा के चुनाव नतीजो को देखा जाए तो ऐसा लगता हे कि वहॉ की जनता ने सत्ता की दावेदार तीनो प्रमुख पार्टियो को ठुकरा दिया है। किसी भी राजनीतिक दल या गठबधन को 35 प्रतिशत से ज्यादा वोट नही मिले ओर न ही किसी को 176 से ज्यादा सीटे ही मिल पाइ। 425 सदस्यो वाली विधानसभा के लिए नि सदेह यह एक त्रिशकु जनादेश हे। लेकिन गहराई मे जाकर देखा जाए तो पता चलता है कि उत्तर प्रदेश की जनता ने निश्चयात्मक रुख अख्तियार करके मतदान किया है।

इस चुनाव ने प्रदेश की जनता को तीन समूहो मे बॉट दिया है। यदि एक ओर समाज मे अपना दबदबा रखने वाले ऊँची जातियो और विशिष्ट वर्गो के लोगो का झुकाव भाजपा की ओर है तो दूसरी ओर समाज का सबसे अधिक दबा-कुचला वर्ग (अनुसूचित ओर निचले तबके की अन्य जातियॉ) है। मध्यम वर्ग जिसमे यादवो सहित वे सभी जातियॉ शामिल है जिनके पास खेती या जीविकोपार्जन के अन्य साधन उपलब्ध है, वह वग समाजवादी पार्टी या सयुक्त मोर्चा के साथ खडा है। प्रदेश मे

मुसलमान कुल जनसख्या का 17 3 प्रतिशत है। मोटे तौर पर मुसलमान मुलायम सिह यादव के पक्ष मे दिखता है। भारतीय जनता पार्टी को 33 8 प्रतिशत मत मिल हे। यदि इसकी व्याख्या चुनाव सर्वेक्षण के ऑकडो से की जाए तो पता चलता ह कि इसमे से 58 7 प्रतिशत मत ऊँची जातियो के है। इसी ऑकडे को यदि दूसर नजरिेग स देखा जाए तो पता चलता हे कि ऊँची जातियो का 58 7 प्रतिशत वोट पान वाली पार्टी के लिए दलितो का 6 3 प्रानशत ओग मुसलमानो का 2 4 प्रतिशत समथन उसके लिए नगण्य मात्र ही हे। कहने का तात्पर्य यह है कि प्रदश की 38 4 प्रतिशत जनता (21 1 प्रतिशत दलित और 17 3 प्रतिशत मुसलमान) भाजपा की पहुॅच से बाहर हे। यह सामाजिक तस्वीर भाजपा के सकुचित दायरे को परिलक्षित करती ह।

लगभग यही बात महादेव चोहान लिखते है कि उत्तर प्रदेश के परिणामो ने भाजपा के लिए कइ सवाल खडे किए है। आखिर भाजपा किस तरह की राजनीति कर रही है ओर केसी करना चाहती है। उसकी सोच का आधार साप्रदायिक, हिदुत्ववादी, जातिवादी, धामिक, उन्मादी, आपराधिक हे या फिर क्या है? सवर्णो की पार्टी या फिर पिछडो की? दलितो की सेवा करना चाहती है या फिर समरस समाज बनाना चाहती हे? उसके पास कोई आथिक या सामाजिक दर्शन है क्या?

वही यागेन्द्र यादव दो तरह से अपनी बात रखते है। उनके विचार मे उत्तर प्रदेश इस समय सामाजिक मथन के दौर से गुजर रहा हे और चुनावी राजनीति इस मथन का महज ओजार बन गइ है।

पिछले एक सो वर्षो से यह सामाजिक समीकरण लगभग स्थापित था कि समाज मे सवर्णो का प्रभुत्व होगा, लेकिन समन्वयवादी दृष्टिकोण के साथ। लगभग सभी वर्गो को साथ लेकर प्रभुत्व जमाने का यह फार्मूला साठ के दशक तक चलता रहा। साठ के दशक मे इस समीकरण मे बदलाव की हलकी कोशिशे शुरू हुई। और तब यह समीकरण बना कि प्रभुत्व तो सवर्णो का होगा, लेकिन जो सपन्न अवर्ण है, उन्हे भी एक अच्छा हिस्सा मिलेगा। लेकिन जो दबे हुए अवर्ण थे या दलित थे, उनके हिस्से मे कुछ नही आया। लेकिन पिछले एक दशक मे इस समीकरण पर प्रश्नचिह्न लग गया हे कि सवर्ण राज करेगे या नही और जो अति पिछडे और दलित है उन्हे सत्ता मे हिस्सा मिलेगा या नही? और यह समीकरण अभी भी हल नही हो पाया है। जब तक इस समीकरण मे सतुलन नहीं होगा उत्तर प्रदेश के चुनाव परिणाम इसी तरह दिखाई देगे।

उत्तर प्रदेश विधानसभा के चुनाव के लिए बसपा से तालमेल करके पी वी नरसिह राव ने सकट से उबरने के लिए नई चाल चली थी। इस तरह राव ने एक तीर से दो शिकार किए। पहला यह कि पार्टी मे अपने विरोधियो को कुछ समय

के लिए चक्रव्यूह मे फॅसा लिया। दूसरे बसपा के साथ गठबधन का सयुक्त मोर्चे का प्रयास धरा रह गया।

हालॉकि भाजपा ने भी पहले राउड मे बसपा से बातचीत करने की कोशिश की थी। जुलाइ, 1996 के प्रथम सप्ताह मे अटल बिहारी वाजपेयी काशीराम स मिले थे, पर नतीना कुछ नही निकला।

कॉग्रेस-बसपा गठबधन उत्तर प्रदश तक ही सीमित रहा, लेकिन बसपा प्रमुख काशीराम ने अन्य राज्यो मे भी ऐसे गठबधन की सभावना से इनकार नही किया। जहॉ तक सीटो क तालमेल का सवाल था, राज्य की 425 सीटा मे से कॉग्रस ने केवल 125-130 सीटा पर चुनाव लडा। वेसे भी पिछले सात-आठ सालो म उसका परपरागत वाट बेक उसके हाथ स निकला ओर कॉग्रेस पार्टी को मतदाताओ ने हाशिए पर धकेल दिया। कॉग्रस की इस बेचारगी की स्थिति को ओर अधिक कमजार बनाने म मुख्य भूमिका तो बसपा की ही रही।

जहॉ तक सयुक्त मोर्चा की बात हे वह बसपा स कोइ टकराव माल लेना नही चाहता। पर विवाद का मुद्दा स्वय मुलायम रहे। उनका शरीर तो दिल्ली म रहता था ओर आत्मा लखनऊ मे। वे ऐसे किसी समझोते पर राजी न थ जिसम मायावती को मुख्यमत्री बनाने की बात हो। हालॉकि सयुक्त मोर्चे की सचालन समिति की बठक म जद अध्यक्ष लालू प्रसाद यादव ने सुझाव दिया था कि मायावती को मुख्यमत्री बनाने की बात मुलायम सिह को मान लेनी चाहिए। उधर काशीराम ने भी इसी भापा का प्रयोग करते हुए कहा था, "मे ऐसे किसी भी समझोते मे शामिल नही हो सकता जिसमे मुलायम हो।" मायावती ने भी पत्रकारो से उसी दोरान कहा था, "राज्य मे शैतान भी अगर कुर्सी पर बैठ जाए तो मुझे दुख नही होगा, लेकिन सपा से बसपा के हाथ मिलाने का कोइ सवाल ही नही उठता।" दूसरी ओर सयुक्त मार्चे की रणनीति के तह प्रधानमत्री देवगौडा ने जद के कायकारी अध्यक्ष शरद यादव ओर केद्रीय नागरिक उड्डयन मत्री सी एम इब्राहीम को काशीराम से बातचीत करने का काम सोपा।

उसी दोरान पासवान ने कहा था कि अब कॉग्रेस के साथ समझौता करने के बाद दलितो का भी बसपा से मोह भग हो सकता हे। उनमे यह सदेश जा सकता हे कि बसपा पर भरोसा नही किया जा सकता। बसपा एक दिशाहीन रेलगाडी है, जो कभी लखनऊ भागती हे तो कभी दिल्ली। वह कब क्या कर बैठे, कुछ नही कहा जा सकता। क्या इस तरह दलित सवाल हल किए जा सकते है?

वर्ष 1996 मे हुए चुनाव मे शामिल बसपा के प्रत्याशियो की हम सूची दे रहे हे, जिससे पाठको को चुनाव सम्बन्धी जानकारी मिलेगी।

## विधानसभा चुनावो मे बहुजन समाज पार्टी के प्रत्याशी

### हरियाणा

| क्र स | विधानसभा क्षेत्र | प्रत्याशी का नाम |
|---|---|---|
| 1 | 1-कालका | कोर सिह (सिख) |
| 2 | 2-नारायणगढ | मानसिह गुजर |
| 3 | 3-सढारा (सु) | सहीराम |
| 4 | 4-छछराली | अमनकुमार नागरा |
| 5 | 5-जगाधरी | बिशनलाल सेनी |
| 6 | 6-युमना नगर | शमशेर सिह कम्बोज |
| 7 | 7-मुलाना (सु) | अशोक कुमार |
| 8 | 8-अम्बाला केट | सेवासिह चोहान |
| 9 | 9-अम्बाला सिटी | पूर्ण प्रकाश सेनी |
| 10 | 10-नग्गल | राजपाल कश्यप |
| 11 | 11-इन्द्री | दलबीर सिह सन्धू |
| 12 | 12-नीलोखेडी | अमरजीत सिह धीमान |
| 13 | 13-करनाल | सुरेश कुमार सेनी |
| 14 | 14-जूण्डला (सु) | श्रीमती इश्वर कोर नरवाल |
| 15 | 15-घरोदा | केशोराम पवार |
| 16 | 16-असन्ध | रामकुमार |
| 17 | 17-पानीपत | प्रताप सिह बाल्मीकि |
| 18 | 18-सम्मालखा | भरत सिह गुज्जर |
| 19 | 19-नोलथा | श्रीमती राजबाला |
| 20 | 20-शाहबाद | रघबीर सिह पाल |
| 21 | 21-रादौर (सु) | नरेश कुमार |
| 22 | 22-थानेसर | बलदेव सिह सेनी |
| 23 | 23-पेहवा | सत्पाल सिह कश्यप |
| 24 | 24-गूहला (सु) | बूटाराम बाजीगर |
| 25 | 25-कैथल | यशबीर सिह जाट |
| 26 | 26-पुण्डरी | बलदेव सिह (सिख) |
| 27 | 27-पाइ | रापा-नह गुज्जर |
| 28 | 29-किलोइ | दुलोचन्द कश्यप |
| 29 | 31-मेहम | रामेश्वर दयाल ठाकुर |
| 30 | 40-केलाना | विनोद कुमार पाल |
| 31 | 42-राई | धमपाल धीमान |

| | | |
|---|---|---|
| 32 | 44-केलायत (सु) | श्रीमती कमला सिरोही |
| 33 | 45-नरवाना | ओमप्रकाश धीमान |
| 34 | 46-उचाना कला | श्रीमती रोशनी देवी |
| 35 | 47-राजोन्द | जगदीश दलाल |
| 36 | 48-जीन्द | जयप्रकाश रेडू |
| 37 | 50-सफीदो | बलराम सेनी |
| 38 | 51-एनआइटी फरीदाबाद | दोजी |
| 39 | 52-मेवला महाराजपुर | लियाकत अली |
| 40 | 53-वल्लभगढ | राजिन्द्र मलिक |
| 41 | 54-पलवल | सुभाष चौधरी |
| 42 | 55-हसनपुर (सु) | श्रीचन्द |
| 43 | 56-हथीन | लियाकत अली |
| 44 | 57-फिरोजपुर झिरका | इदरीश |
| 45 | 58-नूह | शमशुद्दीन |
| 46 | 59-तावडू | टेकचन्द सेनी |
| 47 | 63-भादरा | अमीर सिह |
| 48 | 65-मण्डलखुद | श्रीमती फुलबाइ |
| 49 | 69-भवानी खेडा | सुरेश कुमार |
| 50 | 70-बरवाला | नर सिह |
| 51 | 71-नारनौल | वीरेन्द्र दून जाट |
| 52 | 73-भट्टू कला | सुरजीत कुमार |
| 53 | 74-हिसार | ओ पी निम्बल |
| 54 | 75-घिराई | श्रीमती कृष्णा खटीक |
| 55 | 78-फतेहाबाद | श्रीमती हरबन्स कौर |
| 56 | 84-डबवाली | लीलूराम आशाखेडा |
| 57 | 87-अटेली मण्डी | नरेश कुमार यादव |

## केरल

| क्र स | विधानसभा क्षेत्र | प्रत्याशी का नाम |
|---|---|---|
| **जिला-थीरुवनन्थापुरम** | | |
| 1 | पारास्साला | उदयान्कुलगारा फ्रासी |
| 2 | नेमम | पुन्नामुडू श्यामला |
| 3 | आर्यानाडू | पी के रवीन्द्रन |
| 4 | किलीमानूर | पन्दलम राजेन्द्रन |

| | | |
|---|---|---|
| 5 | कोवलम | थिरुवलम श्रीकन्दन |
| **जिला-कोल्लाम** | | |
| 6 | चथन्नूरे | गिरीश कुमार |
| **जिला-पथनमथित्ता** | | |
| 7 | कल्लूपाडा | के एस जोस |
| 8 | रान्नी | जयदास जोसफ |
| 9 | पथनमथित्ता | हबीब मोहम्मद |
| 10 | अदूर | सी ए रवि |
| 11 | कोन्नी | एन ए राघवन |
| **जिला-अलाप्पुझा** | | |
| 12 | चेन्गानूर | चन्द्रदास |
| **जिला-कोट्टायम** | | |
| 13 | कन्जीराप्पल्ली | कल्लारा सुकुमारन |
| 14 | पुथुपल्ली | पाल चिरक्कारोडू |
| 15 | वझूर | वी वी राजूमोहन थम्पी |
| 16 | पलाई | पी जे सेबास्तीयन |
| 17 | चगानाचेरी | जी के राजाप्पन |
| 18 | वैकम | पी शकुघन |
| 19 | काडूथुरुथी | मैथ्यु डेविड |
| 20 | ऐत्तुमनूर | बिनय जोसफ |
| 21 | कोट्टायम | शाजी लेवी |
| **जिला-इदुकी** | | |
| 22 | पीरमडे | सी एस जेन्द्रन |
| 23 | उदूम्पन्चोला | सुरेश चेम्मान्नार |
| **जिला-एरनाकुलम** | | |
| 24 | अगामली | वी के अय्याप्पन |
| 25 | नत्तीका | पी वी अय्याप्पन |
| 26 | पिरावम | सलीम चुन्दाक्काडू |
| **जिला-थ्रिस्सूर** | | |
| 27 | चेलाक्कारा | एड सी नारायणन |
| 28 | एरिन्जलाक्कुडा | के आर रामाकृष्णन |
| 29 | ओल्लूर | भास्करन |
| 30 | कोडूगाल्लूर | कुन्हीरमन |

जिला-कोझीक्कोडू

| | | |
|---|---|---|
| 31 | बीदर | के पी प्रकाशन |

जिला-वयानाडू

| | | |
|---|---|---|
| 32 | कालपेट्टा | गोपाकुमार |

## तमिलनाडु

| क्र स | विधानसभा क्षेत्र | प्रत्याशी का नाम |
|---|---|---|
| **जिला-मद्रास** | | |
| 1 | थीगरया नगर | के सुदशन |
| **जिला-चेंगाई नगर** | | |
| 2 | पूनामल्ली | वी रवि |
| **जिला-नोर्थ आरकोट अम्बेडकर** | | |
| 3 | नत्तरामपल्ली | बी सी वज्जीराम |
| **जिला-तिरुवन्नमल्ली सम्बूवरायर** | | |
| 4 | चेगम (सु) | टी चेन्द्रावणी |
| 5 | थिरूवनामलइ | के आन्दल |
| 6 | थण्ड्रमबट्टू | सी गोविन्दराज |
| 7 | पोलूर | आर अरुमुगम |
| 8 | कालासापक्कम | समुअल देसीगर |
| **जिला-साउथ आरकोट वेल्लार** | | |
| 9 | मगलौर (सु) | पोन नागप्पन |
| **जिला-विल्लूपुरम रामास्वामी पेदाचियर** | | |
| 10 | वेनूर (सु) | के विजयन |
| 11 | जिन्जी | आर जायाबालन |
| **जिला-पुदूक्कोट्टयी** | | |
| 12 | पुदूक्कोट्टयी | ए सीवा |
| **जिला-नेल्लईकट्टापोम्मन** | | |
| 13 | नगूनेरी | चन्द्रशेखर |
| **जिला-थिरुवल्लूर** | | |
| 14 | पेराम्बलूर (सु) | वीरामुत्थु |
| **जिला-त्रिची** | | |
| 15 | त्रिची | उमा महेश्वरा |

## पश्चिम बगाल

| क्र स | विधानसभा क्षेत्र | प्रत्याशी का नाम |
|---|---|---|
| 1 | हाबडा | प्रोनोती विश्वास |
| 2 | बारासान | काशीश्वर सरकार |
| 3 | अशोक नगर | अशुमली बरइ |
| 4 | देगगा | हफीजुल इस्लाम |
| 5 | गइघाटा | मनिन्द्रा विश्वास |
| 6 | बोनगोन | फनीभूषण सिरदर |
| 7 | बगदाह | गौरगा बाला |
| 8 | हसखाली | समर राय |
| 9 | रानाघाट (ईस्ट) | धीमान विश्वास |
| 10 | रानाघाट (वेस्ट) | अमल राय |
| 11 | चकदाह | रामानी सरकार |
| 12 | हरीन घाटा | श्यामल बोस |
| 13 | कृष्णगज | |
| 14 | कृष्णनगर | विनोद बिहारी सिकदर |
| 15 | नकाशीपाडा | सुधाशू राय |
| 16 | पलाशी | अरविद विश्वास |
| 17 | चपडा | कुमुद विश्वास |
| 18 | डम-डम | विजय मण्डल |
| 19 | पानीहाती | निर्मल सरकार |
| 20 | खरदाह | कालीदास राय |
| 21 | राजरहाट | प्रफुल्ल मलोगी |
| 22 | पूरबा बेगचिया | |
| 23 | बीजपुर | शिबापादा विश्वास |
| 24 | नयी हाती | रामचन्द्र मण्डल |
| 25 | जगदल | चपला मजूमदार |
| 26 | भाटपाडा | शेफाली सरकार |
| 27 | नोयपाडा | नरेन वैद्य |
| 28 | पण्डुआ | लक्ष्मी नारायण बोलदास |
| 29 | जादवपुर | सध्या मण्डल |
| 30 | बालीगज | महेश्वर दास |

| | | |
|---|---|---|
| 31 | ऐटाली | फिरोज अहमद |
| 32 | बिध्या सागर | कमल अन्सारी |
| 33 | दिनाजपुर | निताइ मण्डल |
| 34 | रायगज | |
| 35 | माथा भगा | पपिया बमन |
| 36 | मखलइ गज | अनिल राय |
| 37 | राजगज | शान्ती सरकार |
| 38 | तूफानगज | सचीन बमन |
| 39 | सिताइ | सिबानी मण्डल |

## पश्चिम बगाल

### बसपा के लोकसभा प्रत्याशी

| क्र स | ससदीय क्षेत्र | प्रत्याशी का नाम |
|---|---|---|
| 1 | बारासात | मनोह हवलादर |
| 2 | नवाद्वीप | सतीश विश्वास |
| 3 | कृष्णनगर | श्रीमन्त मजूमदार |
| 4 | दम दम | सुरेन्द्रनाथ विश्वास |

## पाण्डिचेरी

| क्र स | विधानसभा क्षेत्र | प्रत्याशी का नाम |
|---|---|---|
| 1 | कोचेरी | ऐलागोरन |
| 2 | ओसूदू | सुन्दराज |
| 3 | उप्पालम | कलईमारान |
| 4 | उझवाकरई | अब्दुल हमीद |

### जिन लोकसभा सीटों पर बसपा प्रत्याशी मैदान में रहे, उनका राज्यवार मतदान कार्यक्रम इस प्रकार था

### 27 अप्रैल, 1996

**पजाब**

1-गुरदासपुर
5-फिल्लौर (सु)

6-होशियारपुर
13-फिरोजपुर

**चण्डीगढ**

1-चण्डीगढ

**हरियाणा**

1-अम्बाला (सु)
2-कुरुक्षेत्र
3-करनाल
6-फरीदाबाद
7-महेन्द्रगढ
9-हिसार

**हिमाचल प्रदेश**

3-कागडा
4-हमीरपुर

**केरल**

12-मुवत्तुपूझा
13-कोटय्याम
19-चिरायीनकील

**तमिलनाडु**

21-पोल्लाची (सु)

**पाण्डिचेरी**

1-पाण्डिचेरी

## 27 अप्रैल, 1996

**राजस्थान**

1-श्रीगगानगर (सु), 2-बीकानेर, 3-चूरू, 4-झुन्झुनु, 5-सीकर, 12-अजमेर, 19-चित्तोडगढ, 21-पाली, 23-बाडमेर

**आध्र प्रदेश**

28- नगर कुर्नूल (सु)

**कर्नाटक**

12-बगलौर नार्थ

## 2 मई, 1996

**राजस्थान**

7-दोसा, 8-अलवर, 9-भरतपुर, 10-बयाना (सु), 13-टोक (सु), 14-कोटा

आंध्र प्रदेश

38- पेद्दापल्ली (सु)

कनाटक

1-बीदर (सु), 3-रायचूर, 7-चित्रदुर्गा

## 2 मई, 1996

महाराष्ट्र

26-चन्द्रपुर, 27-वधा, 28-यवतमाल, 35-लातूर

गुजरात

5-पोरबदर, 6-जूनागढ, 19-खेडा, 20-आनन्द, 21-छोटा उदयपुर, 23-भरूच, 24-सूरत, 25-माण्डवी (सु), 26-बलसाड (सु)

मध्य प्रदेश

16-सारगढ (सु), 17-रायचूर, 18-महासमुन्द 19-काकेर (सु), 21-दुग, 22-राजनन्दगाव, 23-बालाघाट, 24-मण्डला (सु), जबलपुर, 26-सिवनी, 29-होशगाबाद, 32-विदिशा, 34-खण्डवा।

बिहार

1-बगहा (सु), 2-बेतिया, 3-मोतिहारी, 4-गोपालगज, 5-सिवान, 6-महाराजगज, 8 हाजीपुर (सु), 11-सीतामढी, 12-शिवहर, 17-समस्तीपुर, 19-बलिया

पश्चिम बगाल

11-कृष्णानगर, 12-नवाद्वीप, 13-बारासात

## 7 मई, 1996

महाराष्ट्र

4-बम्बइ साउथ

7-बम्बइ नाथ इस्ट

गुजरात

3-जामनगर, 9-धाधूका (सु), 11-गॉधीनगर, 12-मेहसाना, 15-साबरकठा, 16-कापडवज, 17-दाहोद (सु), 18-गोधरा

मध्य प्रदेश

1-मुरेना (सु), 2-भिण्ड, 3-ग्वालियर, 4-गुना, 5-सागर (सु), 6-खजुराहो, 7-दामोह, 8-सतना, 9-रीवा, 19-सीधी (सु), 11-शहडोल (सु), 14-जाजगीर, 15-बिलासपुर, 32-राजगढ, 38-उज्जेन (सु)

बिहार

22-अररिया (सु), 23-किशनगज, 24-पूणिया, 25-कटिहार, 29-बाका, 30-भागलपुर, 31-खगडिया, 32-मुगेर, 33-बेगूसराय, 35-पटना, 36-आरा, 37-बक्सर,

38-सासाराम (सु), 39-विक्रमगज 40-औरगाबाद, 41-जहानाबाद, 42-नवादा (सु), 43-गया (सु), 44-चतरा, 46-कोडरमा, 57-धनबाद, 48-हजारीबाग 50-जमशेदपुर 54-पलामू (सु)

**पश्चिम बगाल**

20-दम दम

## उत्तर प्रदेश की लोकसभा सीटो के लिए मतदान कार्यक्रम

**2 मई, 1996**

| क्र स | ससदीय क्षेत्र |
|---|---|
| 1 | 1-टिहरी |
| 2 | 2-गढवाल |
| 3 | 3-अल्मोडा |
| 4 | 4-नेनीताल |
| 5 | 5-बिजनोर (सु) |
| 6 | 6-अमरोहा |
| 7 | 7-मुरादाबाद |
| 8 | 8-रामपुर |
| 9 | 9-सभल |
| 10 | 10-बदायूॅ |
| 11 | 11-ऑवला |
| 12 | 12-बरेली |
| 13 | 13-पीलीभीत |
| 14 | 14-शाहजहॉपुर |
| 15 | 15-खीरी |
| 16 | 16-शाहबाद |
| 17 | 17-सीतापुर |
| 18 | 30-केसरगज |
| 19 | 31-बहराइच |
| 20 | 32-बलरामपुर |
| 21 | 33-गोण्डा |
| 22 | 34-बस्ती (सु) |
| 23 | 35-झुमरियागज |
| 24 | 36-खलीलाबाद |

| | |
|---|---|
| 25 | 37-बासगॉव (सु) |
| 26 | 38-गोरखपुर |
| 27 | 39-महाराजगज |
| 28 | 40-पडरौना |
| 29 | 41-देवरिया |
| 30 | 42-सलमपुर |

**7 मई, 1996**

| क्र स | ससदीय क्षेत्र |
|---|---|
| 31 | 18-मिसरिख (सु) |
| 32 | 19-हरदोई (सु) |
| 33 | 20-लखनऊ |
| 34 | 21-मोहनलालगज (सु) |
| 35 | 22-उन्नाव |
| 36 | 23-रायबरेली |
| 37 | 24-प्रतापगढ |
| 38 | 25-अमेठी |
| 39 | 26-सुल्तानपुर |
| 40 | 27-अकबरपुर (सु) |
| 41 | 28-फेजाबाद |
| 42 | 29-बाराबकी (सु) |
| 43 | 43-बलिया |
| 44 | 44-घोषी |
| 45 | 45-आजमगढ |
| 46 | 46-लालगज (सु) |
| 47 | 47-मछलीशहर |
| 48 | 48-जौनपुर |
| 49 | 49-सेदपुर (सु) |
| 50 | 50-गाजीपुर |
| 51 | 51-चन्दौली |
| 52 | 52-वाराणसी |
| 53 | 53-राबर्टगज (सु) |
| 54 | 54-मिजापुर |
| 55 | 55-फूलपुर |
| 56 | 56-इलाहाबाद |

| | |
|---|---|
| 57 | 57-चायल (सु) |
| 58 | 58-फतेहपुर |
| 59 | 59-बादा |
| 60 | 60-हमीरपुर |
| 61 | 61-झॉसी |
| 62 | 62-जालोन (सु) |
| 63 | 63-घाटमपुर (सु) |
| 64 | 64-बिल्होर |
| 65 | 65-कानपुर |
| 66 | 66-इटावा |
| 67 | 67-कनौज |
| 68 | 68-फर्रुखाबाद |
| 69 | 69-मैनपुरी |
| 70 | 70-जलेसर |
| 71 | 71-एटा |
| 72 | 72-फिरोजाबाद (सु) |
| 73 | 73-आगरा |
| 74 | 74-मथुरा |
| 75 | 75-हाथरस (सु) |
| 76 | 76-अलीगढ |
| 77 | 77-खुर्जा (सु) |
| 78 | 78-बुलदशहर |
| 79 | 79-हापुड (गाजि) |
| 80 | 80-मेरठ |
| 81 | 81-बागपत |
| 82 | 82-मुजफ्फरनगर |
| 83 | 83-कैराना |
| 84 | 84-सहारनपुर |
| 85 | 85-हरिद्वार (सु) |

**2 मई, 1996**

**जम्मू और कश्मीर**

6-जम्मू

